# कवि-श्री माला

* तेलुगु *

कवि

तिरुपति-वेंकट कवुलु

सम्पादक-अनुवादक

भीमसेन निर्मल

(प्रा भण्डारम भीमसेन ओस्युलु)

 राष्ट्रभाषा प्रचार समिति, वर्धा

# आमुख

हर्षका विषय है कि राष्ट्रभाषा-प्रचार-समिति वर्धा अपने कार्य कालके २५ वर्ष सन् १९६१ में पूरे कर रही है। इस उपलक्ष्यमें मनाये जानेवाले रजत-जयन्ती महोत्सवके अवसर पर सभी भारतीय भाषाओंके मान्य कवियोंका तथा उनके उत्कृष्ट काव्यका परिचय 'कवि-श्री माला' की पच्चीस पुस्तकोंमें हिन्दी-गद्यानुवाद सहित प्रकाशित करनेकी योजनाके अन्तर्गत प्रस्तुत ग्रन्थ पाठकोंके सम्मुख आ रहा है।

यद्यपि किसी भी भाषाके सर्वश्रेष्ठ काव्य-सर्जकका निश्चय करना एक कठिन कार्य है फिर भी अपनी सीमाओंको ध्यानमें रखते हुए मान्यतानुसार उन-उन भाषाओंके विद्वानोंकी रायसे ही चुनावका कार्य सम्पन्न किया गया है।

प्रत्येक पुस्तकके आरम्भमें जिस भाषाके कविकी रचनाओंका चयन किया गया है उस भाषाके साहित्यका परिचय और कवि विशेषका परिचय दिया गया है। जिस भाषाके दो कवियोंका चुनाव किया गया है उनका चुनाव करते समय सन् १९२० से पूर्वका साहित्य और १९२ से बादका साहित्य—इस तरहसे एक विभाजन रेखा ध्यानमें रखी गई है। इसका कारण यह है कि लगभग सन् १९२० के पूर्वके तथा १९२० के बादके साहित्यमें प्रवाहित विचार-धारामें एक विशेष प्रकारका अलगाव-सा पाया जाता है।

श्री भीमसेनजी 'निर्मल' ने प्रस्तुत पुस्तकमें संकलित साहित्यको चुनने, काव्यांशको सम्पादित तथा अनूदित कर सारी सामग्रीको इस रूपमें प्रस्तुत करनेमें सहयोग दिया है। पुस्तकमें संकलित चित्रका ब्लॉक कविश्री काटूरि वेंकटेश्वररावजीके सत्प्रयत्नोंके फलस्वरूप 'त्रिवेणी' कार्यालय मछलीपट्टणमके सहयोगसे उपलब्ध हुआ है। संग्रहकी आवरण डिज़ाइनको बनवा देनेमें श्री वी. एन. आडारकरजी (डीन सर जे. जे. इन्स्टीट्यूट आफ अप्लाईड आर्ट, बम्बई) का उदार सहयोग मिला है उसके लिए समिति उनकी आभारी है।

इसके अतिरिक्त अर्थ तथा अन्यान्य दृष्टियोंसे भिन्न-भिन्न प्रत्यक्ष एवं अप्रत्यक्ष सहयोग मिला है, उनके प्रति भी समिति अपनी कृतज्ञता व्यक्त करती है।

आशा है प्रस्तुत संग्रह पाठकोंको रुचिकर एवं उपयोगी प्रतीत होगा।

मंत्री

राष्ट्रभाषा प्रचार समिति, वर्धा

# अनुक्रमणिका

# अनुक्रमणिका

# तेलुगु भाषा और उसका साहित्य

• • •

आन्ध्र, तेलुगु, तेनुगु नामोंसे अभिहित भाषा अेक ही है। यह भाषा संस्कृत-प्राकृत-जन्य है या द्रविड़ परिवारसे सम्बद्ध इसपर विद्वानोंमें काफी मतभेद रहा है और अब भी है। अधिकांश विद्वानोंका मत तेलुगु भाषाको मूल द्रविड़ परिवारसे सम्बद्ध मातृ-परिवारसे अन्य भाषाओंकी अपेक्षा दूरीभूत और संस्कृत प्राकृतसे अत्यधिक प्रभावित माननेकी ओर है। परन्तु अैसा कब हुआ और तदुपरान्त विकासका क्रम कैसा रहा इन बातोंका परिचय प्राप्त करनेके लिये साधन नहीं के बराबर है। ११ वीं सदी तक की कोअी लिपिबद्ध रचना नहीं मिलती है। परन्तु कुछ ताम्रपत्रों व शिलालेखों द्वारा तेलुगु भाषाके स्वरूपका थोड़ा-बहुत परिचय मिलता है।

ईसाकी छठीं सदीके अन्तिम चरणोंमें तेलुगुमें लिखा गया एकाध शिला लेख मिलता है। उस युगकी संस्कृत एवं प्राकृत भाषाओंमें प्रयुक्त कुछ तेलुगु शब्द भाषाके विकास-परिणामपर कुछ प्रकाश डालते हैं। इन प्रमाणों द्वारा कुछ तेलुगु विद्वान इस निष्कर्षपर पहुँचे हैं कि ईसाकी प्रारंभिक शताब्दियोंमें ही यह भाषा लोक-व्यवहारका साधन बनी हुई थी।

अध्ययनकी सुविधाके लिए तेलगु साहित्यको छ युगोंमें विभाजित किया जाता है। (१) अज्ञात युग या प्राक्नन्नयुग (२) पुराण युग या अनुवाद युग (३) काव्य युग या श्रीनाथ युग (४) प्रबन्ध युग या रायल युग (५) दक्षिणान्ध्र युग (६) आधुनिक युग। यह विभाजन कालके अनुसार या विशिष्ट काव्यशैलियोंके आधारपर किया गया है।

## प्राक्नन्नय युग (सन् १०३० से पूर्व)

आदिकवि नन्नय भट्टसे पूर्वके तेलुगु भाषा और साहित्यके स्वरूपका प्रमाणित आधार उपलब्ध न होनेके कारण इस युगको अज्ञात युग कहते हैं। इस अज्ञात युगकी भाषा और साहित्यपर प्रधानरूपसे (एकांश रूपसे भी) प्रकाश डालनेवाले साधन हैं उपलब्ध शिलालेख और लोक गीत जो परवर्ती कवियोंसे सुरक्षित हैं। शिलालेख साहित्यका कम पर भाषा और देशी छन्दके स्वरूपका ही अधिक ज्ञान कराते हैं।[1] इनमें ग्रामोंके नाम व्यक्तियोंके नाम कुछ शब्द प्रत्यय ध्वनियाँ और लिपि-चिह्न-मात्र परिलक्षित होते हैं जिनका सम्बन्ध द्राविड़ परिवारसे और विशेषकर तेलुगुसे जोड़ा जाता है। ईसाकी छठी शतीके बाद रेनाटि चोळ राजाओं और पूर्वी चालुक्य राजाओं द्वारा खुदवाए गये शिलालेखोंमें तेलुगु भाषाका स्वरूप स्पष्ट बन गया। ये शिलालेख ही तेलुगु भाषाके लिखित रूपके सर्वप्रथम प्रमाण हैं। इनमें कुछ केवल गद्यमें हैं तो कुछ पद्यमें और कुछ गद्यपद्यमिश्रित हैं। इस प्रकार इन शिलालेखोंके अध्ययनसे इस बातका पता चलता है कि इनमें पहले-पहल कुछ तेलुगु नाम और शब्द और बादमें तेलुगु वाक्योंने स्थान प्राप्त कर लिया और अन्तमें पूरा शिलालेख ही तेलुगुमें लिखा जाने लगा। पद्यमय शिलालेखोंमें कुछ देशी छन्दोंका भी प्रयोग हुआ है। देशी कविता या लोकगीत तो उपलब्ध नहीं हैं पर परवर्ती कवियोंके उल्लेखों द्वारा यह निश्चय किया जा सकता है कि कुछ विशिष्ट लोकगीत प्रचारमें थे।

अज्ञातयुगमें उपलब्ध सामग्री भाषा-विज्ञानके लोगकी है। विषय प्रधान शिलालेख और संदिग्ध लोकगीत साहित्यके इतिहासमें विशेष योग नहीं देते।

## पुराण या अनुवाद युग (सन् १०३०-१४०० तक)

आदि कवि[2] नन्नयके बाद लगभग तीन शतियों तक कई कवियोंने संस्कृतके पुराणों और इतिहासोंका अनुवाद किया है। शैव कवियोंने यद्यपि कुछ मौलिक

---

१ ये शिलालेख प्राकृत और संस्कृतको राजभाषा माननेवाले सातवाहन इक्ष्वाकु बृहत्फलायन विष्णुकुंडिन आदि राजवंशोंके समयके हैं। चालुक्योंके समयसे ही (७ वी शती) तेलुगुको आदर प्राप्त हो सका है।

२ सुव्यवस्थित भाषामें (जो आजतक स्टैंडर्ड माना जाता है) देशी और मार्ग शैलियोंमें एक उदात्त महाकाव्य रचना करनेसे नन्नय आदि कवि कहलाए।

काव्योंकी रचना की है तथापि इनकी अधिकांश रचनाएँ अनूदित ही हैं। अतः इस युगको 'अनुवाद-युग' कहा जाता है। इस युगमें पुराणोंका अनुवाद अधिक हुआ है अतः इसे 'पुराण-युग' भी कहते हैं।

गोदावरी तीरस्थ राजमहेंद्रीको राजधानी बनाकर, आन्ध्रदेशपर राज्य करनेवाले पूर्व-चालुक्य वंशीय राजा राजराजनरेंद्र (१०१२-१०६३) की सभामें नन्नय भट्ट नामक एक महापुरुष थे। ये राजवंशके कुल-गुरु थे। साधु स्वभाववाले और वैदिक धर्ममें निष्णात इस महापुरुषने वैदिक धर्मके प्रचारके लिए 'पंचमवेद' महाभारतके अनुवाद कार्यको सम्भाला। नन्नयने अपनी पूर्ववर्ती भाषा एवं काव्य रचना शैलीको सुव्यवस्थित रूप देकर 'वाग्-शासनुशासक' की उपाधिको सार्थक बनाया। जन सामान्यमें प्रचलित सभी शब्दोंका अनुशीलन एवं परिष्कार कर, संस्कृत शब्दोंको तेलुगुमें प्रयोग करनेकी एक सुनिश्चित पद्धतिका निर्देश कर, धारा युक्त संस्कृत वर्णवृत्तोंको अपनाकर, उस समय तक ही उत्तम काव्य ग्रन्थोंसे सम्पन्न कन्नड-साहित्यसे समुचित प्रभाव ग्रहणकर, नन्नयने तेलुगुमें उत्तम काव्य रचनाका मार्ग प्रशस्त किया। (डा. दिवाकर्ल वेंकटावधानी।)

अपने प्रभु और मित्र राजराजकी प्रेरणासे महाभारतके ढाई पर्व तक ही रचना कर पाए कि काल पुरुषने इनकी लेखनी रोक दी। अरण्य पर्वमें १४२ वाँ पद्य जो नन्नयका अन्तिम पद्य माना जाता है इस प्रकार है—

"शारद रात्रुलुज्ज्वल लसत्तर तारक हार पंक्तुलन्
चारुतरंबुलय्ये विकसन्नव कैरव गंध बंधुरो
दार समीर सौरभमु दाल्चि सुधांशु विकीर्यमाण
कर्पूर पराग पांडुरुचिपूरमुलं बरिपूरितंबुलय्ये।"

(शरद् ऋतुकी रातें उज्ज्वल और श्रेष्ठ तारक-हार पंक्तियोंसे सुन्दरतर हुईं। नवविकसित कैरव पुष्पोंकी सुगन्धसे वासान्वित होनेवाले समीरके सौरभसे और चन्द्रके बिखरे किरण रूपी कर्पूर-परागकी श्वेत-छवियोंसे परिपूर्ण बनी थे रातें।)

नन्नयकी रचनाका दृष्टिकोण काव्य परक है और उनके अनुवादकी शैली स्वच्छन्द है। अतः उन्होंने मूल इतिवृत्तको काव्य-रचनाके अनुकूल कहीं घटाकर कहीं बढ़ाकर, औचित्यकी दृष्टिसे कुछ परिवर्तन कर, मौलिक काव्यके रूपमें प्रस्तुत किया है। नन्नयकी कविता 'प्रसन्न-कथा-कलितार्थ युक्ति' 'अक्षर-रम्यता' 'नाना रुचिरार्थ सूक्ति' आदि विशिष्टताओंसे सम्पन्न तथा संस्कृत-समास-बहुला होनेपर भी अनन्य-सुलभ होकर, परवर्ती कवियोंके लिए मार्गदर्शक सिद्ध हुई। 'वचन (गद्य)'[1] रचनामें भी नन्नयकी शैली आदर्श है। नरके लिए नारायणके समान नन्नयके सहयोगी नारायण भट्टु नामक एक उद्भट पंडित थे।

---

१ तेलुगुके काव्योंमें आरम्भसे ही प्रवाह युक्त वचन-रचना होती थी।

चामुण्डिका विलास, आन्ध्र शब्द चिन्तामणि, इन्द्र विजय, लक्षण-सार आदि ग्रन्थ भी नन्नयके लिखे माने जाते हैं। आन्ध्र शब्द चिन्तामणि तेलुगुका पहला व्याकरण है जिसमें संस्कृत सूत्रोंमें तेलुगुके व्याकरण नियमोंका विवरण है। पर नन्नयकी कीर्तिका वास्तविक मूल तो महाभारतकी रचना ही है।

राजराजनरेन्द्रकी मृत्युके बाद देशकी राजनैतिक और धार्मिक परिस्थितियोंके कारण 'महाभारत' की पूर्तिका कार्य रुका-सा रहा। रचनाओंके न मिलनेपर भी इस समय एक प्रसिद्ध कवि हैं—वेमुलवाड भीमकवि। आप मुक्तककवि हैं। प्रतीत होता है कि वे बड़े ही पंडित कवि और शापानुग्रह समर्थ थे। पावुलूरि मल्लनने संस्कृतमें वीराचार्य द्वारा लिखे गए गणितशास्त्रका पद्यानुवाद किया है।

नन्नयके लगभग दो सौ साल बाद कविब्रह्मा तिक्कनने (१२१०-१२९ ) विराट-पर्वसे लेकर शेष १५ पर्वोंकी रचना की। तिक्कनने पहले 'निर्वचनोत्तर रामायण' की रचना की तदुपरान्त यज्ञकर सोमयाजि बने। तब 'हरिहर-अद्वैत-भाव' को प्रतिपादित करते हुये महाभारतकी रचना कर उसे अपने इष्ट भगवान हरिहरनाथको ही समर्पित किया। तिक्कन नल्लूर के राजा मनुमसिद्धिके मन्त्री तथा राजकवि थे।

अनुवादमें तिक्कनने नाटकीय शैलीका प्रयोग किया। जीवनके स्वाभाविक प्रसंगोंकी उद्भावना कर, उन-उन पात्रोंके वार्तालाप एवं विकास-क्रम द्वारा उनकी मानसिक प्रवृत्तियोंका चित्रण करते हुए, चित्तवृत्तियोंके परिणाम एवं परिष्कारका दिग्दर्शन कराना ही काव्यमें नाटकीय शैलीका प्रधान लक्षण है। रसानुभूति द्वारा पाठकके चित्तको परिष्कृत करनेका यह श्रेष्ठ-मार्ग है। कीचक वध इस दृष्टिकोणसे सर्वोत्तम उदाहरण है। इसमें कविने कथाको एक नाटकके रूपमें प्रस्तुत किया है। उद्योग पर्वमें राजनीतिके दाव-पेंचोंका अद्वितीय चित्रण है। पात्रोंका इतना सुस्पष्ट चित्रण और किसी काव्यमें नहीं मिलता। युद्ध वर्णनमें तो युद्ध वर्णन चलचित्र की तरह गतिमान बन पड़ा है। वर्णनात्मक न होकर, संवाद शैलीमें काव्य रचनामें तिक्कन अत्यन्त सफल हुए हैं। लम्बे-लम्बे समासोंका अभाव, देशी शब्दोंका—ठेठ तेलुगु शब्दोंका—सुन्दर प्रयोग ये तिक्कनकी रचनाको सुन्दर बनाते हैं। संस्कृत-भारती सोनेका ढेर है। उसमेंसे समुचित मात्रामें स्वर्ण लेकर, स्वर्णकारकी कुशलताके साथ बनाया गया स्वर्ण-कमल है तेलुगु-भारत।"

अरण्य पर्वके शेष भागकी पूर्ति नन्नयके नामपर ही करनेवाले हैं एर्राप्रगड (१२८०-११५ )। इन्होंने नन्नयकी शैली पर रचनाका प्रारम्भ करके उसे तिक्कनकी शैलीपर ला खड़ा किया। इससे ऐसा लगता है मानों ये नन्नय और तिक्कनकी रचनाओंको मिलानेवाले सन्धि-सूत्र हैं।

'स्फुरदरुणांशु रागरुचि बोंपिरि बोयि निरस्त नीरदा
वरणमुलै चलत्कमल वैभव जृम्भणमु ल्कसिल्लनु
दुस्तर हंस सारस मधुव्रत निस्वनमुल सेसमया
नरमुवेलिंगो वासरमुखंबुलु शारदवेल जूडगन् ।

( शरद् ऋतुके दिनोंमें प्रकाशमान सूर्यकी अरुणिमा घट गई। नीरद आवरणसे मुक्त हो कमलोंके वैभव-विकासके नष्ट होनेपर, हंस सारस और मधुव्रतों ( भ्रमरों ) के स्वरोंके मुखरित होनेपर, शरदके दिन प्रकाशित होने लगे। )

नन्नय भट्टके पद्यसे इसकी तुलना करनेपर स्पष्ट रूपसे मालूम होता है कि नन्नयकी शैलीसे इनकी शैलीका कितना साम्य है। अरण्यपर्वके शेष भागकी रचनाके अतिरिक्त एर्राप्रगडने नृसिंह पुराण रामायण हरिवंश आदि काव्योंकी रचना की है।

नन्नय तिक्कन और एर्राप्रगड इन तीन कवियोंको कवित्रय कहते हैं। इन तीनों महाकवियोंने अनुवादको औचित्यकी दृष्टिसे छंद तेलुगु भाषामें ढालकर एक नूतन काव्यकी ही रचना की है जिसे किसी मौलिक काव्यसे कम गौरव प्राप्त नहीं है। कवित्रयके हाथोंमें पड़कर महाभारत ने तेलुगु जन-मनके हृदयमें घर कर लिया है। कवित्रय की रचना शैली ही परवर्ती कवियोंके लिए मार्गदर्शक बनी रही।

इस युगके अन्य कवियोंमें केतन मारन्न गोन बुद्धा रेड्डी हुळक्कि भास्कर पेद्दन नाचन सोमनाथ प्रमुख हैं। केतनने दशकुमार चरित्र को चम्पू काव्यके रूपमें अनूदित कर, तिक्कनके करकमलोंमें समर्पित किया। विज्ञान ईश्वरीयमु ( धार्मिक ग्रन्थ ) और आन्ध्र भाषा भूषणमु (व्याकरण ग्रन्थ) इनकी अन्य रचनाएँ हैं। तिक्कनके शिष्य मारन्नने मार्कंडेय पुराण का अनुवाद किया है। गोन बुद्ध रेड्डीने अपने पिताके नामपर, रामायणको द्विपद-छन्दमें रचा है। एक प्रवाद है कि रंगनाथ नामक किसी कविने इसकी रचना की है। वैसे यह काव्य रंगनाथ रामायणमु के नामसे ही प्रसिद्ध है। इस काव्यमें जंबुमालि कालनेमि शबरी सुलोचना आदि अवाल्मीकीय प्रसंग हैं जो मूलकथाके सौन्दर्यमें चार चाँद लगाते हैं। ऐसा प्रतीत होता है कि ये उपकथाएँ शायद आन्ध्र लोकगाथाओंके प्रभावसे काव्यमें आई हैं। इस काव्यके वर्णन बड़े ही गम्भीर, पात्रोंका चरित्रचित्रण सुन्दर और शैली सरस बन पड़ी है।

भास्कर रामायण के कर्ता हुळक्कि भास्कर उनके पुत्र मल्लिकार्जुन भट्ट शिष्य कुमार रुद्रदेव मित्र अय्यलार्य माने जाते हैं। स्वाभाविक प्रवाहसे युक्त होनेपर भी काव्यमें अनेक कर्तृत्वके कारण समग्र ग्रन्थमें सरसता नहीं है। शैलीकी भिन्नता स्पष्ट परिलक्षित होती है।

विद्याकोट पेद्दनके काव्यालंकार चूडामणि में साहित्यिक विषयोंके साथ-साथ व्याकरण और छन्दकी भी चर्चा की गई है। राजशेखर कविके विद्धशाल-भंजिका के आधारपर मंचनने 'केयूरबाहु चरितमु' की रचना की। 'नाचन सोमनाथ' का उत्तर हरिवंशमु ही उपलब्ध है। इस एक काव्यके आधारपर ही इन्हें कवित्रय के कवियोंके समकक्ष माना जाता है। वस्तु की एकता रसपोषण नूतन प्रसंगोंकी कल्पना और निर्वाह, भाव पोषित आदि कई गुणोंसे युक्त यह काव्य प्रबन्ध युगकी रचनाओंका मार्गदर्शक है।

*आचार्य अथर्वणकी गणना इस युगके पंडित कवियोंमें की जा सकती है।* इनका लिखा महाभारत उपलब्ध नहीं है। अथर्वणकारिकावलि के नामसे तेलुगु व्याकरण संस्कृत श्लोकोंमें लिखा है।

बद्देनका नीतिसार मुक्तावलि अमरेश्वरका विक्रमसेन काव्यमु त्रिपुरान्तकका त्रिपुरान्तकोदाहरणमु इस युगके अन्य काव्य हैं। उदाहरण काव्यों में त्रिपुरान्तकोदाहरणमु का ऊँचा स्थान है।

इस युगमें शैव कवियोंका अपना विशिष्ट महत्व है। ईसाकी लगभग ११ १२ वीं शतीमें कर्नाटक प्रान्तमें बसवेश्वर द्वारा संस्थापित वीर शैव संप्रदाय ने आन्ध्रदेशको खूब प्रभावित किया। उन सिद्धान्तोंके प्रचारके लिए अनेक कवियोंने कलम उठाई। देशी इतिवृत्त देशी छन्द और देशी भाषा—इन्हें साधन बनाकर वीरशैव कवियोंने जनतामें आचरणके साथ फैलाए। इन कवियोंने भाषा और भावके क्षेत्रमें अत्यधिक स्वच्छन्दता दिखाई है। सचमुच इन्हें जन-कवि कह सकते हैं।

इन शैव कवियोंमें राजकवि नन्नेचोड का नाम सर्वप्रथम लिया जाता है। इनके समयके बारेमें काफी मतभेद रहा है। कविराज शिखामणि की उपाधिसे शोभित नन्नेचोडने कुमारसम्भवमु नामक उत्तम प्रबन्ध काव्य की रचना कर अपने गुरु जंगम मल्लिकार्जुनको समर्पित किया। काव्यके प्रारम्भमें कालिदास उद्भट नामक दो संस्कृत कवियोंका उल्लेख होनेपर भी यह काव्य किसीका अनुवाद नहीं है। इस काव्यके वर्णन सहज सुन्दर और शैली [illegible] है। रचनाशैलीके कारण इस काव्यको तेलुगुका पहला प्रबन्ध काव्य माना जा सकता है।

मल्लिकार्जुन पंडिताराध्यके लिखे अनेक काव्योंमेंसे शिवतत्वसारमु ही उपलब्ध है। इसमें शिवा! भवा! हरा! मृडा! के सम्बोधनात्मक मकुटों[5]

---

४ एक विशिष्ट प्रकारका काव्यभेद है जिसमें विभक्तियोंके क्रमसे पद्य बुने हैं।

५ मकुटमें सभी पद्योंके अन्तमें सम्बोधन एक जैसा होता है।

पर सैकड़ों पद्य हैं। यह तेलुगुका पहला शतक है। इस ग्रन्थमें पाशुपत शैव सिद्धान्त और शिवदीक्षाका विस्तारपूर्वक वर्णन है।

द्विपद रचनामें अनन्य और शिवकविसमूहके शिरोमणि पाल्कुरिकि सोमनाथने आन्ध्र संस्कृत और कन्नड भाषाओंमें अनेक ग्रन्थ लिखे हैं। इनमेंसे बसव पुराणमु पंडिताराध्य चरित्रमु सोमनाथस्तव अनुभवसार वृषाधिप शतकमु और बसवोदाहरणमु अपेक्षाकृत प्रसिद्ध रचनाएँ हैं। शिवपारम्यको सिद्ध करनेवाली अनेक प्रसिद्ध कथाएँ इन ग्रन्थोंमें हैं। सोमनाथकी कवितामें अद्वितीय प्रवाह है जिसकी तुलना तिरिलरि (जलप्रपात) से की गई है। द्विपद ग्रन्थको लोकप्रिय बनानेवाले और शैव धर्मके सिद्धान्तोंको जनता तक पहुँचानेवालोंमें सोमनाथ ही सर्व प्रथम हैं।

इस युगमें ही जिसे प्रारम्भिक (आदि) युग कहा जाता है—'मार्ग कविता' और देशी कविता के ऐसे उत्कृष्ट उदाहरण मिलते हैं कि इस युगको साहित्यकी प्रारम्भिक दशा माना नहीं जा सकता। एकाध देशी रचनाको छोड़ अन्य सभी अनुवाद ही हैं पर ये अनुवाद नीरस न होकर, मौलिक रचनाओं जैसे लगते हैं। गोदावरी तीरस्थ 'राजमहेंद्री'में उद्भूत आन्ध्र कविताकी अजस्र नस्तरूक वरचक चहुकि आदि स्थानोंमें फैल पड़ी और समग्र आन्ध्र प्रान्तको अपनी निर्मल धाराओंसे तृप्त करने लगी।

**श्रीनाथयुग या काव्य युग** (सन् १४००—१५०० तक)

एर्राप्रगडके बाद पुराणोंके अनुवादकी ओरसे ध्यान हटकर काव्य रचना यथाकथा मौलिक काव्य रचना की ओर दृष्टि गई। १५ वीं शतीसे १७ वी शती तक आन्ध्र साहित्यका स्वर्णयुग माना जाता है। १५ वीं शतीको प्रबन्ध[१] पूर्व युग कहते हैं या श्रीनाथ युग। इस युगके साहित्याकाशमें आज्वल्यमान सूर्यके समान कवि सार्वभौम श्रीनाथ विराजमान हैं तो भक्तिमाधुर्यकी शीतल ज्योत्स्ना बिखरनेवाले सुधाकर हैं महाकवि पोतन। दोनोंने अपनी-अपनी रचनाओंसे प्रबन्ध युगके बीज बोए।

इस युगके युगपुरुष हैं महाकवि श्रीनाथ। इस कवि सार्वभौमका जीवन काल है सन् १३८०-१४६ तक माना जाता है। ये अपने सोलहवें सालसे ही लिखने लग गए और मृत्युपर्यंत लिखते ही रहे। अत्यन्त विलासी और वैभवशाली जीवन बितानेके बाद इनके जीवनके अन्तिम दिन दुखद रहे।

श्रीनाथकी रचनाओंमेंसे श्रृंगार नैषध भीमखंड काशी-खंड हर विलास श्रीडाभिराम पल्नाटि वीर चरित्र आदि रचनाएँ प्राप्त हैं मरुत्तराट् चरित्र शालिवाहन सप्तशति और पंडिताराध्य चरित्र आदि

---

१ प्रबन्धके विषयमें रायल युग में विवरण दिया गया है।

रचनाएं उपलब्ध नहीं हैं। स्वच्छन्द प्रकृतिके इस महाकविने अपनी रचनाओंमें असाधारण प्रतिभाका प्रदर्शन किया है। अनुवादोंमें भी मूल इतिवृत्तको ऐसा चमका दिया है कि वे मौलिक-काव्यसे लगने लगे हैं। पांडित्यपूर्ण प्रौढ़ शैलीके साथ-साथ देशी रचनामें भी आप सिद्धहस्त थे। विद्वत्प्रिय माने गए नैषध और भीम खंड माने गए काशी खंड की रचना करनेवाले इस कविवरने द्विपद नामक देशी गेय छन्दमें पल्नाटि वीर चरित्र की रचना की। सीसमु नामक देशी छन्दके आप मास्टर माने गए हैं। विभिन्न अवसरोंपर कहे गए इनके मुक्तक बहुत प्रसिद्ध हैं। एक उदाहरण लीजिए —

सिरिगलवानिकि चेल्लुनु
तरुणुल पदियारुवेल तगपेंड्लाडन्
तिरिपेमुन किद्दरांड्रा
परमेशा! गंगविडुमु पार्वति चालुन्।

( सुदूर स्थितिके पल्नाडु इलाकेमें जहाँ पानीका अत्यन्त अभाव है जाते हुए श्रीनाथने कहा—श्री संपत्तिवालेका १६ सौ स्त्रियोंसे विवाह कर लेना समुचित है। पर भिखारीके दो दो स्त्रियाँ क्यों?—हे शंकर! तुम्हारे लिए पार्वती बस है गंगाको छोड़ दो न! )

इस महाकविने आन्ध्र देशके प्रत्येक राज दरबारमें अनन्य गौरवको प्राप्त किया। यही नहीं बल्कि रेड्डी राजाओंके यहाँ तो इनका कनकाभिषेक भी हुआ था। तेलुगु साहित्यके इतिहासमें इतना विलासी और वैभवशाली व्यक्तित्व किसी दूसरे कविका नहीं हुआ। श्रीनाथकी कविता शिवके जटाजूटसे विनिर्गत गंगा-तरंगोंकी भाँति अविरल वेग तथा पवित्र भावधारा लिए हुए है जिसमें अवगाहन करनेपर पाठकका मन परितृप्त हो जाता है।

महान् भक्त और महाकवि बम्मेर पोतना श्रीनाथके सम सामयिक थे। यही रिश्तेमें साले माने जाते हैं। इस रिश्तेपर आधारित कई गाथाएँ लोक-प्रचारमें हैं। पोतनाने श्रीमद्भागवतके अतिरिक्त भोगिनी दंडकमु और वीरभद्र विजयमु नामक दो अन्य काव्योंको भी रचा है। संस्कृतमें २ हजार श्लोकोंमें परिव्याप्त महाभागवत पुराणको पोतनाने ९ हजार पद्योंके महाकाव्यके रूपमें ढाला है और श्रीरामचन्द्रजीके चरण कमलोंमें समर्पित किया है। निजधार भूमीश्वर पोषण के लिए अपनी भाग्य कन्याको अधम नरेशोंके हाथ न बेचकर ये महात्मा जीवनभर हल चलाते रहे। एक बार इन्होंने कहा —

बालरसालसाल नवपल्लव कोमल काव्य कन्यकन्
कूळलकिच्चि यप्पडुपु कूडु भुजिंचुट कंटे

सत्कवुल हालिकुलैन नेमि ? गहनांतर सीमल कन्दमूलकौ
द्दालिकुलैन नेमि ? निजदारसुतोदर पोषणार्थमै ।

(बालरसाल (आम्र) वृक्षके नव पल्लव-सी कोमल काव्य-कन्याको नीचोंके हाथ बेचकर, (वेश्यावृत्ति-सी) उस भाड़ेकी कमाईकी अपेक्षा अपने बाल-बच्चोंके पेट भरनेके लिए, सत्कवि किसान बनें तो क्या हुआ? जंगलोंमें कन्दमूल खोद लें तो क्या हुआ?)

आन्ध्र महाभागवत भक्ति और माधुर्यका आगर है। साहित्यिक महत्वके साथ लोकप्रियतामें भी इस काव्यका सानी नहीं है। अनन्य भक्तिका निरूपण करनेवाला यह पद्य ऐसे पद्योंमेंसे एक है जो सामान्य जनताकी जबानपर है।

मंदार मकरंद माधुर्यमुन देलु
    मधुपंबु वोवुने मदनमुलकु ?
निर्मल मंदाकिनी वीचिकल दूगु
    रायंच सनुने तरंगिणुलकु ?
ललित रसाल पल्लव खादियै चोक्कु
    कोयिल सेरुने कुटजमुलकु ?
पूर्णेंदु चंद्रिका स्फुरित चकोरक
    मरुगुने सांद्र नीहारमुलकु ?
अंबुजोदर दिव्य पादारविंद
चिंतनामृत पान विशेष मत्त
चित्तमेरीति नितरंबु चेरनेर्चु
विनुतगुणशील ! माटलु वेयुनेल ?

(मंदार पुष्पोंके मकरंदके माधुर्यका स्वाद लेनेवाला भ्रमर नीमके पेड़ोंकी ओर जायगा? (कभी नहीं)। मन्दाकिनीकी निर्मल वीचिकाओंपर डोलनेवाला राजहंस क्या छोटे नदी-नालोंमें जायगा? कोमल आम्र-पल्लवोंपर मुग्ध होनेवाली कोयल क्या मामूली वृक्षोंके पास जायगी? पूर्णिमाके उज्ज्वल चन्द्रकी शीतल किरणोंको खानेवाला चकोर क्या सामान्य ओसोंपर रीझेगा? इसी प्रकार श्री विष्णु भगवानके चरण-कमलोंकी सुधाके पानसे मस्त-चित्त दूसरे विषयोंपर कैसे आसक्त होगा?)

कुछ कारणोंसे पोतनके भागवतके कुछ भाग नष्ट हो गए। उन भागोंकी पूर्ति सिंगन, गंगन और वेलिगंदल नारय ने पूरा किया।

इस युगमें इन दोनों मूर्धन्य कवियोंके बाद पिल्ललमर्रि पिन वीरभद्रका स्थान है। इनके लिखे काव्य-ग्रन्थोंमें शृंगार शाकुन्तलमु और जैमिनी भारतमु

नामक द्व्यर्थि काव्यकी रचना की है। कल्पपूर्णोदयम् कविकी भावुक कल्पना और अद्भुत-कथा-निर्वाह-कौशलका ज्वलन्त प्रमाण है। मानों यह एक पद्यात्मक उपन्यास ही है। राघवपाण्डवीयम् में समग्र काव्यके प्रत्येक पद्यमें रामायणपरक तथा भारतपरक दोनों ओर लगनेवाले अर्थ मिलते हैं। शब्दश्लेष और अर्थश्लेषके सहारे, दो भिन्न कथाओंका निर्वाह करना कवि की अलौकिक प्रतिभा तथा उद्भट पाण्डित्यका प्रमाण है।

सचमुच ही कृष्णदेवरायका युग आन्ध्रसरस्वतीके भाग्यके अनुकूल बन रहा है। महापराक्रमी एवं कभी भी पराजित न होनेवाले उस महाराजने राज्यलक्ष्मी-की अपेक्षा साहित्यलक्ष्मीकी ही अर्चना की है।

रामराजभूषणकवि श्रीकृष्णदेवरायके दामाद रामराज (तल्लिकोट सन् १५६४–१५६६ के युद्धके प्रसिद्धवीर) के दरबारमें थे। इन्होंने वसुचरित्र नामक श्लेष-काव्य हरिश्चन्द्र नलोपाख्यानम् नामक द्व्यर्थि काव्य और नरस भूपालीयम् नामक लक्षण ग्रन्थकी रचना की है। रामराज-भूषण कवि उच्च कोटिके कवि पंडित और आचार्य थे।

तेलुगु साहित्यकी सर्वप्रथम कवयित्री आतुकूरिमोल्ल भी इसी युगमें हुई। आतुकूरिमोल्लने रामायण की रचना कर, आन्ध्रसाहित्यमें अपने लिये अमर स्थान बना लिया है। मोल्ल रामायणकी शैली प्रौढ है ग्रंथमें जिस पद्य बचन मनोहारी बन पड़े हैं। तिम्मक्क नामक एक कवयित्री ने सुभद्राकल्याणम् नामक सुन्दर काव्यकी रचना की है।

तिरुपति वेंकटेश्वर (बालाजी) के मन्दिरमें संकीर्तन करनेवाले महाभक्त अन्नमाचार्यका उल्लेख ऊपर हो चुका है। पेद तिरुमलाचार्य चिनन चिन तिरुमला-चार्य और तिरुवेंगलय्य आदि इन्हींके परिवारके सुप्रसिद्ध साहित्यकार हैं। तिरुवेंगलय्यने काव्य प्रकाशिका और 'अमरकोश' की टीकाएं लिखी हैं। वेंकमपूडि वेंगमामात्यने श्रीकृष्णकर्णामृत का सुन्दर पद्यानुवाद किया है।

इस युगमें ऐतिहासिक महत्वके कुछ काव्य लिखे गए हैं। इनमें कासे सर्वप्प का काकनाथ राजवंशावळि (वरंगलके प्रतापरुद्रकी गाथा) मदुकूल वेंकय्यका 'नरपतिविजयम्' (विजयनगरके आरवीटि राजाओंका इतिहास) और कुमार धूर्जटिका कृष्णराय विजयम् (श्रीकृष्णदेवरायके जीवनसे संबन्धित) मुख्य हैं। ये काव्यग्रन्थ तत्कालीन राजदरबारियोंके आश्रयमें लिखे गए हैं। काव्य होनेपर भी इनमें कई ऐतिहासिक सत्य भरे पड़े हैं।

विजयनगरके पतनके बाद दक्षिणके बहमनी राजवंशके मुसलमान बादशाहों ने भी तेलुगु साहित्यकी श्रीवृद्धिमें प्रशंसनीय योग दिया है। कंदुकूरि रुद्रकवि निरंकुशोपाख्यानम् जनार्दनाष्टकम् सुग्रीव विजयम् की रचना की है।

तंजाऊरके बाद मदुरा और पुदुक्कोट राज्य पण्डितों और कवियोंके आश्रय स्थान बने। मदुराके नायक राजाओंके समयमें कई पद्य-ग्रन्थोंका प्रणयन हुआ है जिनमें समुखमु वेंकट कृष्णप्प नायकका जैमिनि भारतमु, कुकुटि वेंकटाचलपतिका भारत भागवत वचनमुलु, सुपाकुल अनन्त भूपालका विष्णु पुराणमु, सुन्दर काण्ड और भगवद्गीता आदि उल्लेखनीय हैं। पद्य काव्योंमें कामेश्वर कवि कृत सत्यभामा सान्त्वनमु, वेंकटकृष्णप्प नायकके अहल्या संक्रन्दनीयमु, राधिका सान्त्वनमु, तारमु वेंकट पतिका तारा शशांक विजयमु, मुद्दुपलनि (कवयित्री) का राधिका सान्त्वनमु प्रसिद्ध हैं। ये सभी उत्कट शृंगारके काव्य हैं। इनमें तारा शशांक विजयमु में तो अश्लील शृंगारकी हद कर दी गई है। ऐतिहासिक वचन (गद्य) ग्रन्थोंमें रायवाचकमु प्रमुख है।

पुदुक्कोटके कवियोंमें गुरुरपाटि वेंकनका नाम सर्वप्रथम लिया जाता है। इन्होंने आन्ध्र भाषार्णवमु नामक शब्दकोश तथा मत्स्य पुराण रघुनाथीयमु राघव प्रशस्ति आदि ग्रन्थोंकी रचना की। राय रघुनाथ नायकने (१७६९-१७८९) पार्वती परिणयमु नामक प्रौढ़ काव्यकी रचना की। ये एक उद्भट पण्डित थे।

मैसूर राज्यके आन्ध्र कवियोंमें पाल्वेकरि कदिरीपति प्रमुख हैं। इन्होंने शुकसप्तति नामक काव्य-ग्रन्थ की रचना की है। इस काव्यमें उस समयकी सामाजिक परिस्थितियोंका सजीव चित्रण मिलता है। गद्य काव्योंमें कल्लूरि वीरराजुका 'वचन भारतमु' प्रसिद्ध है। नञ्जराजुका 'हालास्य माहात्म्यमु' भी एक सुन्दर रचना है।

यह न समझना चाहिए कि इस युगमें केवल दक्षिणी आन्ध्र देशमें ही साहित्य-रचना होती रही अपितु मध्य आन्ध्र और तेलंगानामें भी उच्च कोटिके साहित्यकी सृष्टि हुई है।

१८ वीं शतीके मध्य आन्ध्रके कवियोंमें कामेश्वर वेंकट नामक कविसार्वभौम कूचिमञ्चि तिम्मकवि जग्गकवि आडिदमु सूरकवि कंकंटि पापराजु, दिट्टकवि नारायण कवि प्रमुख हैं। तिम्मकविका अच्चतेलुगु रामायणमु (ठेठ तेलुगु) और ठेठ तेलुगुमें ही लिखा गया नीला सुन्दरी परिणयमु आदि प्रसिद्ध ग्रन्थ हैं। एनुगु लक्ष्मण कवि एलकूचि बालसरस्वती (पुरुष ही हैं!) और पुष्पगिरि तिम्मनने भर्तृहरिके सुभाषितोंका पद्यानुवाद किया है। इन तीनोंमेंसे लक्ष्मण कविकी रचनाका ही अधिक प्रचार हुआ। मंचल्लिगिरि आनन्द कवि और पिंगलि एल्लनार्य 'वेदान्तसार' और तोभ्य चरित्रमु नामक दो काव्य लिखे हैं जो ईसाई-धर्मसे सम्बन्धित हैं।

१९ वीं शतीके कवियोंमें शिष्टु कृष्णमूर्ति शास्त्री मण्डपाक पार्वतीश्वर शास्त्री कोटिलाथमु वेंकटकवि विशेष रूपसे उल्लेख्य हैं। कृष्णमूर्ति शास्त्रीने सर्व कामदा परिणयमु पञ्चतन्त्र आदि काव्योंके अतिरिक्त संस्कृतमें हरिकारिकाएँ

नामसे एक मान्य व्याकरणकी रचना की है। पार्वतीश्वर शास्त्रीने लगभग बत्तीस ग्रन्थ लिखे हैं जिनमें राधाकृष्ण सम्वादमु अधिक प्रसिद्ध है। वेंकट कविने शिशुपाल वध' और 'वाल्मीकि रामायण'का सुन्दर अनुवाद प्रस्तुत किया है।

इस युगकी कवयित्रियोंमें तरिगोण्ड वेंकमाम्बा नामक कवयित्री प्रमुख है। इन्होंने वेंकटाचल महात्म्यमु ज्ञान वासिष्ट रामायणमु और राजयोगसारमु नामक ग्रन्थ लिखे हैं।

इसी समयके तत्कालीन कवियोंमें सुरभि माधवरायलु, परशुरामपन्तुल लिंगमूर्ति, मरिंगण्टि कवि उल्लेख योग्य हैं। माधवरायलु जटप्रोलु रियासतके शासक थे। उन्होंने चन्द्रिका परिणयमु की रचना की जिसमें श्लेष यमक आदि शब्दालंकारोंका सुन्दर निर्वाह किया गया है। लिंगमूर्तिने यौवनके दिनोंमें रति मन्मथ विजयमु नामक प्रबन्धकी रचना की। वृद्धावस्थामें आपने सीतारामाञ्जनेय सम्वादमु नामसे अद्वितीय वेदान्त-ग्रन्थ की रचना की। आपके पुत्र रामसूरिने गुरु चरित्र नामसे एक वेदान्त-ग्रन्थकी रचना की है।

रायलयुगमें शृंगार रसका जो प्रवाह उमड़ा उसने अपनी रस-धारासे सारे युगको आप्लावित कर दिया। यह प्रवृत्ति अश्लीलताकी ओर अधिक झुकी हुई थी। राजाओंमें जो निष्क्रियता और विलासिता फैल रही थी उसीके प्रतिबिम्ब थे ये शृंगार-काव्य। काव्योंमें हृदयपक्षकी अपेक्षा बुद्धिपक्ष ही विशेष प्रबल था। अतः भाव पक्षकी अपेक्षा कलापक्ष ही अधिक निखर उठा था। परिणाम-स्वरूप सभी रचनाओंका एकमात्र लक्ष्य पाण्डित्य प्रदर्शन ही रह गया था। यह युग यक्षगान-साहित्य के लिए स्वर्ण युग है। बीसियोंकी संख्यामें यक्षगान लिखे गए। इसी समय गद्य-साहित्यका भी आरम्भ हुआ।

प्रान्त तो तमिल था और राजा महाराष्ट्रीय शासक थे फिर भी इस कालमें आन्ध्र-साहित्यकी अपूर्व श्रीवृद्धि हुई।

तंजाउर, मदुरा मद्रास विजयनगर, बोब्बिली वेंकटगिरि आदिके अतिरिक्त आन्ध्र देशके सभी छोटे-मोटे राज्य-रियासत कविताके धाम बन गए।

## आधुनिक युग (१८७५ से १९२० तक)

सन् सत्तावनका स्वतन्त्रता-युद्ध भारतीय साहित्यमें ही नव जागरणका सन्देश लाया हो ऐसी बात नहीं है बल्कि इसके परिणामस्वरूप पाश्चात्य सभ्यताकी चकाचौंधसे मुँह फेरकर भारतीय स्वत्व और स्वभाषाओं की ओर ध्यान देने लगे। समग्र राष्ट्रमें उद्बुद्ध यह नवीन चेतना राजनैतिक धार्मिक सामाजिक और साहित्यिक क्षेत्रोंमें अभिव्यक्त होने लगी। राजनैतिक क्षेत्रमें कांग्रेसके रूपमें धार्मिक क्षेत्रमें आर्य समाजके रूपमें सामाजिक क्षेत्रमें ब्रह्म समाजके रूपमें व्यक्त हुई। विचारोंकी अभिव्यक्तिका साधन साहित्य ही है। अतः नव जागरणका मुख्य प्रभाव इसके

प्रत्येक प्रान्तके भाषा-साहित्यमें परिलक्षित होने लगा। एक ही तरहके भावोंको भिन्न-भिन्न भाषाका जामा पहनाकर व्यक्त किया जाने लगा।

आधुनिक युगकी सभी प्रवृत्तियों एवं आन्दोलनोंका सम्यक प्रभाव तेलुगु साहित्यपर पड़ा।

तेलुगुके आधुनिक साहित्यसे परिचय प्राप्त करनेसे पहले दो ऐसे अँग्रेज महानु भावोंके नामोंका उल्लेख होना चाहिए, जिनका आन्ध्र चिर ऋणी है। सर सी पी. ब्राउन महाशयने अथक परिश्रम कर तेलुगुकी अनेक अप्रकाशित एवं जीर्ण प्राय पुस्तकोंका पुनरुद्धार किया तेलुगुका एक व्याकरण बनाया और अँग्रजी-तेलुगु, तेलुगु-अँग्रेजीके शब्दकोश तैयार किए। दूसरे महानुभाव हैं कर्नल कालिन मेकन्जी जिन्होंने गाँव-गाँव घूमकर प्राचीन पुस्तकोंका उद्धार किया लुप्त इतिहासपर प्रकाश डाला और कवियोंकी लुप्त रचनाओंको प्रकाशमें लानेका महान कार्य किया।

आधुनिक युगके प्रारम्भमें ही चिन्नयसूरि (१८०९ १८६२) नामक एक बड़े विद्वान्ने बाल-व्याकरणमु की रचना की जो इस भाषाका परिनिष्ठित (स्टैण्डर्ड) व्याकरण माना जाता है। उस व्याकरणके लक्ष्यके रूपमें नीति चन्द्रिका (पञ्चतन्त्र) नामक पुस्तकको गद्यमें लिखा।

१९ वीं शतीके चतुर्थ चरणका आरम्भ ही आधुनिक युगका उप काल है। पाश्चात्य प्रभावसे नव चेतनाकी जो लहर उमड़ पड़ी उसके परिणामस्वरूप साहित्यमें विभिन्न शैलियों और रीतियोंका प्रारम्भ हुआ। गद्य साहित्यके लिए वीरेशलिंगम और पद्य साहित्यके लिए तिरुपति-वेंकट कवि युग पुरुष के रूपमें नवीन साहित्यका श्रीगणेश किया। तेलुगु कविताको पाण्डित्यके कठघरेसे मुक्त कर, उसे जनसामान्य तक पहुँचाकर, फिरसे उसे नव जीवन देनेवाले इन महाकवियोंके शिष्य-प्रशिष्योंसे आधुनिक आन्ध्र साहित्य भरा पड़ा है।

आन्ध्र साहित्यमें प्राचीन सम्प्रदायोंके अनुकूल भाषा और भावोंमें कविता करनेवाले आज भी हैं। १९ वीं शतीके अन्तिम चरणमें और २ वीं शतीके प्रथम दशकमें इन प्राचीन सम्प्रदायवादी कवियोंकी संख्या अधिक थी। इनमें श्री श्रीपाद कृष्णमूर्ति शास्त्री (१८६६ १९६१) का विशिष्ट स्थान है। शास्त्रीजीने रामायण भारत और भागवत इन महाकाव्योंके अतिरिक्त सौ से अधिक काव्योंकी रचना की है। आप राजमहेन्द्रीमें रहते थे। आपकी कविता विषय और शैलीमें एकदम प्राचीन ढर्रे की है। दीर्घ समासोंसे भरी हुई होनेपर भी आपकी कविताओंमें अनुपम प्रवाह है। श्री वेंकटशास्त्रीजीके बाद आपको राजकविके पदपर नियुक्त कर आन्ध्र सरकारने आपका सम्मान किया था।

*प्राचीन सम्प्रदायवादी कवियोंमें श्री* वाविलकोलनु सुब्बाराव पनमक्रिय शेषाद्रि शर्मा कोकोण्डा वेंकटरत्नम् पन्तुलु, वड्डादि सुब्बारायडु, वेदमु वेंकटराय शास्त्री मल्लादि सूर्यनारायण शास्त्री वासुदेवरामालु आदि मुख्य हैं। 'आन्ध्र वाल्मीकि'

के नामसे प्रसिद्ध वाविलकोलनु सुब्बारावने वाल्मीकि-रामायण का यथामूल अनुवाद किया उनके जीवन कालमें ही इस अनुवादके चार संस्करण प्रकाशित हो गए थे। उसकी व्याख्याके रूपमें उन्होंने स्वयं मन्दरमु नामक टीका भी लिखी है।

प्राचीन सम्प्रदायको न छोड़ते हुए नवीन भावासे युक्त कविता करनेवालोंमें श्री वेंकट-पार्वतीश्वर कवि-युग्म प्रमुख हैं। इनकी एकान्त सेवा एक तरहसे मर्मकविता (रहस्यवादी कविता) का बीज बोनेवाली है।

वीरेशलिंगम पन्तुलुगारु भी शुरू-शुरूमें प्राचीन सम्प्रदायवादी रचनाएँ करते थे पर समाज-सुधारके लिए पद्यकी अपेक्षा गद्यको अधिक उपयुक्त मानकर बादमें गद्यमें ही रचनाएँ करने लग गए। शुद्धान्ध्र-निरोष्ठ्य-निर्वचन-नैषधमु नामक काव्यमें आपने अपने पाण्डित्यका प्रदर्शन किया है। इस ग्रन्थको आपने ठेठ तेलुगुमें बिना ओष्ठ्य वर्णोंके और वचन (गद्य) में लिखा। उसके बाद 'सारद-सरस्वती सम्वादमु' में आपने निर्जीव-सी तेलुगु कविताकी दुर्दशाका हृदय विदारक चित्रण किया।

बीसवीं सदीके पहले दशकमें यद्यपि प्राचीन काव्यधाराका जोर रहा फिर भी नवीन कविता धीरे-धीरे अपनी जड़ें जमाने लगी थी। गुरजाडा अप्पा रावजीने मुत्याल सरमुलु नामक नव कविताओंके एक संग्रहका प्रकाशन कर नव कविताका श्रीगणेश किया। कोत्तपातल मेलु कलयिक कोम्मेसंगुलु चिम्म (प्राचीन और नवीनके सुन्दर सम्मेलनसे नव आलोकको फैलाते) कविता करनेकी प्रतिज्ञा नूतन वस्तु, नए छन्द और व्यावहारिक भाषाका प्रयोग करते हुए, सर्व मानव समता देशभक्ति आदि भावोंसे भरी कविताएँ लिखीं। 'देशमन्टे मट्टि कादोयि देशमन्टे मनुषुलोयि (देशका अर्थ मिट्टी नहीं है देशसे मतलब जनतासे है।) भक्ति कलदि मालगदियै मेनुगुल माल्लवुदालोयि [यदि अच्छाई माला (हरिजन पञ्चम) है तो मैं भी वही बनूँगा।] आदि पंक्तियोंका सूक्तियोंके रूपोंमें उपयोग होता है।

श्री रायप्रोलु सुब्बारावने प्राचीन गौरवका गान करते हुए, राष्ट्रीयताके भावोंका प्रचार किया था। आपपर विश्वकवि गुरुदेवका प्रभाव पड़ा था।

वेदशाखलु वेलसे निचट
आदिकाव्यं बलरे निचट।

[वेदोंकी शाखाएँ फैल गईं यहाँ आदि काव्य रचा गया यहींपर।]

१९११ में ही इन्होंने कविता तृणकंकणमु नामक खण्ड काव्योंकी रचना कर, भाव कविता (छायावादी कविता) के बीज बोए।

२ वीं सदीके दूसरे दशकमें स्वतन्त्रताका आन्दोलन जोर पकड़ने लगा। सत्याग्रह-समरका सर्वप्रथम प्रारम्भ गुन्टूर जिलेमें हुआ था। साइमन कमीशन को पहली बार काला झण्डा दिखानेवाला वीर एक आन्ध्र ही था। उस वीरका नाम था श्री टंगुटूरि प्रकाशम पन्तुलु जो बादमें आन्ध्र-केसरी कहलाया। समग्र देशकी

स्वतन्त्रताकी पुकारके साथ पृथक् प्रान्तकी माँग भी आन्ध्रकी थी। इन दोनों भावोंसे मिलकर देशके और विशेषकर आन्ध्रकी प्राचीन गौरव गाथाएँ, वर्तमान दुर्दशा आदि पर प्रभाव डालने वाली कविताएँ करनेकी प्रेरणा दी। श्री गरिमेल्ल सत्य नारायण कविने ब्रिटिश सरकारकी निरंकुशताका बड़ा ही मार्मिक वर्णन करते हुए लिखा है —

मूठ नकुटविनारसु बोसिडि तमिलिवि
मार माटलाडराडु अम्मु
पाट पाड वद्दंटाडु टोपी
डासि पोपुन बादुतारु।

[ (ब्रिटिश सरकारका) यह सिपाही हमारे मुँहपर १४४ धारा लगाकर हमें बोलनेसे मना करता है। हमें अपना ( राष्ट्रीय ) गीत तक गाने नहीं देता। (सिरपरसे) टोपी नीचे फेंककर पीठपर प्रहार करता है।]

हम्पी क्षेत्रमु नामक कवितामें कोडालि सुब्बाराव प्राचीन आन्ध्रके गौरवका स्मरण कर और वर्तमानकी दुर्दशाको देखकर कराह उठते हैं —

शिललु द्रविंचि एड्चिनवि,
जीर्णमुलैनवि तुंगभद्रलोपल गुडिगोपुरमुलु
सभास्थलमुलैनवि भौतमुलकु पुरमुलु
चरितकी मुमिमिनोधिनायाम्म वसुन्धराधिपोज्ज्वल विजय
प्रताप रम्यगाथल स्वप्न कथावशेषमै।

[शिलाएँ भी पिघल कर रो पड़ीं। मन्दिर और महल तुंगभद्रामें डूबकर खण्डहरोंमें परिवर्तित हो गए। वे भूतोंके सभास्थल बने हुए हैं। आन्ध्र राजाओंके उज्ज्वल प्रतापकी कहानी स्वप्न-कथा मात्र बनकर इतिहासमें लुप्त प्राय हो गई है। )

विश्वनाथ सत्यनारायणने प्राचीन आन्ध्र वैभवका गान करते हुए आन्ध्र-प्रशस्ति आन्ध्र-पौरुष आदि कविताएँ लिखी हैं।

ब्रिटिश शासनकी क्रूरता और प्रचण्डताको देखकर कुछ सुकुमार विहंगम अपने नीड़ोंमें छिपे-छिपे कुछ गुनगुनाने लगे। प्रथम महायुद्धके बाद सारे देशमें निराशा-सी फैल गई थी। जिस प्रकारकी परिस्थितियोंमें हिन्दी जगत्में छायावादका जन्म हुआ तेलुगुमें उसके ( छायावादके ) समकक्ष भाव-कविता पनप उठी और १९२ के बाद तेलुगु कवितामें काल्पनिक प्रयोग आत्माभिव्यक्ति भावातिरेक कल्पना *अस्पष्टता एवं प्रकृति-प्रेम आदिकी धूम मच गई। रीति और नियमोंके स्थानपर* अब भाव और कल्पना आग्रह बढ़ गया।

**नाटक**

यक्षगान देशी रूपक है। ऐसा माना जाता है कि इन देशी रूपकोंको छोड़ संस्कृत रूपकके लक्षणानुसार श्री कोराड रामचन्द्र शास्त्रीने 'मञ्जरी मधुकरीयम्

नामक पहला नाटक लिखा। उनके बाद कई प्रसिद्ध पण्डितों और कवियोंने संस्कृत अंग्रेजी और अन्य भाषाओंके नाटकोंके सुन्दर अनुवाद प्रस्तुत किए हैं। केवल अभिज्ञान शाकुन्तलम् ही के लगभग बीस अनुवाद प्रकाशित हुए हैं।

आन्ध्र नाटक साहित्यकी विशेषता यह रही है कि यहाँके नाटक प्रारम्भसे ही रंगस्थल को ध्यानमें रखकर लिखे जाते थे। १८८ में धारवाड़ ( महाराष्ट्र )से जो नाटक कम्पनियाँ आईं, उनके प्रभावसे कई नाटक मण्डलियाँ खुलीं और अभिनयके लिए कई सुन्दर नाटक लिखे गए। बल्लारिके धर्मवरम् रामकृष्णमाचार्य (१८८४) ने कई मौलिक नाटक लिखे और सरस विनोदिनी सभाके तत्वावधानमें ये नाटक अभिनीत हुए। चिलकमर्ति लक्ष्मीनरसिंहमजीने गयोपाख्यानम् पारिजातापहरणम् आदि पौराणिक नाटक लिखे। तिरुपति-वेंकट कवियोंके पाण्डव उद्योग विजय नाटक बहुत प्रसिद्ध हैं।

१९ वीं शतीमें लिखे गए नाटकोंमें विषाद-सारंगधर (प्रथम दुखान्त नाटक) गुरजाडा अप्पारावका 'कन्या शुल्कम्' (प्रथम सामाजिक-व्यंग्यात्मक नाटक जो व्यावहारिक भाषामें लिखा गया है।) और वेदम् वेंकटराय शास्त्रीजीका 'प्रताप रुद्रीयम्' (पात्रोचित भाषाका प्रयोग करनेवाला प्रथम नाटक) विशेष रूपसे उल्लेखनीय हैं।

२० वीं शतीके प्रारम्भमें इसी प्रकारके पौराणिक इतिवृत्तपर आधारित नाटक ही अधिक लिखे गए। द्वितीय दशकमें सामाजिक नाटकोंकी रचना होने लगी।

अन्य साहित्यिक प्रक्रियाओंके समान ही वीरेशलिंगमजीने प्रहसनोंके रूपमें एकांकीका प्रारम्भ किया है। उस समय कोक्कोण्ड वेंकटरत्नम पन्तुलुने नरकासुर विजय-व्यायोग का अनुवाद कर संस्कृतके एकांकीके स्वरूपका दिग्दर्शन कराया।

वीरेशलिंगम पन्तुलुजीका राजशेखर चरित्र जो उस समयके समाजका दर्पण है तेलुगुका पहला उपन्यास माना जाता है। यह विकार आफ वेकफील्ड का छायानुसरण मात्र है। गुलीवरकी कहानियोंके समान उन्होंने सत्य राजा पूर्व देश यात्राएँ नामक पुस्तक भी रची है।

कोक्कोण्ड वेंकटरत्नम पन्तुलुने कादम्बरीका आधार लेकर सन् १८९४ में महाश्वेता नामक उपन्यास लिखा।

स्वयं लिखनेकी अपेक्षा प्रतियोगिताएँ चलाकर वीरेशलिंगमजीने कई उपन्यास लिखवाए। इनमें चिलकमर्ति लक्ष्मीनरसिंहमजीके रामचन्द्र विजयम् हेमलता कर्पूरमञ्जरी अहल्याबाई सौन्दर्यतिलका मुख्य हैं। केतवरपु वेंकटशास्त्री और भोगराजु नारायण मूर्तिने कई ऐतिहासिक उपन्यास लिखे हैं। अडवि बापिराजुके 'हिमबिन्दु' 'गोन गन्नारेड्डी' आन्ध्रके इतिहाससे सम्बन्धित हैं। विश्वनाथ सत्यनारायणजीने भी कई उपन्यास लिखे हैं। इनमें सबसे छोटा उपन्यास एकवीरा है। यह उपन्यास रचना-कौशलमें अद्वितीय है। आपका सबसे बड़ा उपन्यास वेयिपडगलु (हजार फन) तो भारतीय संस्कृतिका मानों विश्वकोष ही है

सन् १८५ से ही संस्कृतकी कई कथाओंके अनुवाद और छायानुवाद होने शुरू हो गए थे। विषयमूर्ति, वीरेशलिंगम पन्तुलु, वेंकटरत्नम पन्तुलु, वेंकटराम शास्त्रीने शिष्ट भाषामें कई कहानियाँ लिखी हैं पर इन्हें आधुनिक कहानीकी परिभाषाकी कसौटीपर नहीं कसा जा सकता।

२ वीं शतीके प्रारम्भमें कई पत्र-पत्रिकाओंमें संस्कृतके अतिरिक्त अंग्रेजी एवं मराठी कहानियोंके अनुवाद प्रकाशित होते थे।

श्री गुरजाडा अप्पारावने सन् १९११में आजकी कहानी रचनाका श्रीगणेश किया। दिद्दुबाटु (सुधार-सुधार) मेटिल्डा पेंशन मनुपुरुषाय (भगवानके बनाए हुए हैं मानवो!) आदि कहानियाँ तेलुगुकी प्रारम्भिक कहानियाँ हैं। १९१५ में दैनिक आन्ध्र-पत्रिका के शुरू होते ही अधिक संख्यामें कहानियाँ लिखी जाने लगीं।

चिन्ता दीक्षितुलुकी जासूसी कहानियाँ कोडवटिगण्टि वेंकट सुब्रह्मण्य की सामाजिक कहानियाँ चिन्ता दीक्षितुलुकी बालोपयोगी कथाएँ इसी युगकी हैं। मुनिमाणिक्यम नरसिंहरावजी गृहस्थ जीवनमें निहित हास्यकी अभिव्यक्त करते हुए रचना करने लग गए।

१९२ में भारती के प्रकाशनसे कहानी रचनाको और भी प्रोत्साहन मिला।

आलोचनात्मक साहित्यके जन्मदाता भी वीरेशलिंगम् ही हैं। आन्ध्र कवुल चरित्र उनकी विशिष्ट कृति है। २० वीं शतीके प्रथम दशकमें सर सी आर. रेड्डीका कवित्व तत्व विचारमु आधुनिक (पाश्चात्य विचार-धारासे प्रभावित) आलोचनाका प्रवर्तक ग्रन्थ है। इस समय तेलुगुमें आलोचनात्मक पुस्तकें लिखी तो गईं, पर उनकी संख्या अधिक नहीं है।

लेखकोंकी संख्या रचनाओंकी संख्या और साहित्यके विभिन्न प्रकारोंके विस्तारकी दृष्टिसे भारतीय साहित्यके क्रममें तेलुगु साहित्यका एक विशिष्ट स्थान है। कहा भी है कि आन्ध्रके प्रत्येक घरमें कम-से-कम एक कवि-है। इस विस्तृत साहित्यका भिन्न भीड़से पृष्ठोंमें परिचय मात्र करानेका यह अल्प प्रयास है।

[नोट—सन् १९२ स आजतकके तेलुगु साहित्यका संक्षिप्त परिचय कवि-श्री माला दम्मु—काटूरि वेंकटेश्वर और पिंगलि लक्ष्मीकान्तमुने दिया गया है।]

● ● ●

## तिरुपति-वेंकट कवुलु

• • •

"दोसमटं चेरिगिपुनु बुद्धुलोय्य बौद्धिलार मी
मीसमु रेंडु भाषलन्दु मेमे कवीन्द्रुलमंचु तेल्पगा
रोसमु कल्गिनन् मगिनवार ममुन् गेल्वुडु-गेल्चिरेनि मी
मीसमु तीसि मी पदसमीपमुलं दललुंचि मोक्कमे।"

[यह जानकर भी कि मूँछ रखना दोष है अपनी विद्वत्ताके साथ मूँछ यह बतानेके लिए बढ़ा रखी है कि दोनों भाषाओंमें—आन्ध्र और संस्कृतमें—हम ही कवीन्द्र हैं। जिन्हें इन मूँछोंको देखकर रोष आता हो वे हमें जीत लें। यदि जीतें तो इन मूँछोंको निकालकर, आपके चरणोंपर सिर न रख दें?]

इस प्रकारकी अपूर्व प्रतिज्ञा कर, एक अर्धशती तक आन्ध्र-कविता-साम्राज्य पर निर्द्वन्द्व शासन चलानेवाले कवियुग्मके कवि श्री तिरुपति और श्री वेंकट। उनके शिष्यों-प्रशिष्यों एवं एकलव्य शिष्योंसे भरा पड़ा है आधुनिक-आन्ध्र-साहित्य जगत्।

इस कवियुग्ममें पहले व्यक्ति थे दिवाकर्ल तिरुपति शास्त्री हैं दूसरे हैं श्री चेळ्ळपिळ्ळ वेंकट शास्त्री। तिरुपति शास्त्रीजीका जन्म कृष्णा जिलेके यण्डगण्डि नामक ग्राममें सन् १८७१ में हुआ और मृत्यु सन् १९१९ में हुई। माताका नाम शेषम्मा और पिताका नाम वेंकटावधानी था। वेंकट शास्त्रीजीका जन्म एनाम (भारतमें फ्रांसीसी उपनिवेश) में हुआ पर निवासस्थान पश्चिम गोदावरी जिलेका कडियम नामक ग्राम था। इनका जन्म सन् १८७० में हुआ और मृत्यु सन् १९५० में। श्री वेंकटशास्त्री-

# तिरुपति-वेंकट कवुलु

• • •

"दोसमटं चेरिंगियुन् दुंदुडुकोप्पग बेंचिनार मी
मीसमु रेंडु भाषलकु मेमे कवींद्रुलमनु देल्पगा
रोसमु कलिगिन कविवरुल ममु गेल्वुड-गेल्चिरेनि यी
मीसमु तीसि मी पदसमीपमुलं दललुंचि मोक्कमे।"

[यह जानकर भी कि मूँछ रखना दोष है अस्वरूपताके साथ मूँछ यह बतानेके लिए बढ़ा रखी है कि दोनों भाषाओंमें—आन्ध्र और संस्कृतमें—हम ही कवीन्द्र हैं। जिन्हें इन मूँछोंको देखकर रोष आता हो वे हम जीत लें। यदि जीतें तो हम मूँछोंको निकालकर, आपके चरणोंपर सिर न रख दें?]

इस प्रकारकी अपूर्व प्रतिज्ञा कर, एक अर्धशती तक आन्ध्र-कविता-साम्राज्य पर निर्द्वन्द्व शासन चलानेवाले कवियुग्मक कवि श्री तिरुपति और श्री वेंकट। उनके शिष्यों-प्रशिष्यों एवं एकलव्य शिष्योंसे भरा पड़ा है आधुनिक-आन्ध्र-काव्य जगत्।

इस कवियुग्ममें पहले व्यक्ति श्री दिवाकर्ल तिरुपति शास्त्री हैं, दूसरे हैं श्री चेळ्ळपिळ्ळ वेंकट शास्त्री। तिरुपति शास्त्रीजीका जन्म कृष्णा जिलेके 'एण्डगण्डि' नामक ग्राममें सन् १८७१ में हुआ और मृत्यु सन् १९१९ में हुई। माताका नाम शेषम्मा और पिताका नाम वेंकटावधानी था। वेंकट शास्त्रीजीका जन्म यानाम (भारतमें फ्रांसीसी उपनिवेश) में हुआ पर निवासस्थान पश्चिम गोदावरी जिलेका 'कडियम' नामक ग्राम था। इनका जन्म सन् १८७० में हुआ और मृत्यु सन् १९५० में। श्री वेंकटशास्त्री-

की माताका नाम चन्नम्मा और पिताका नाम कामय्य था। तिरुपति शास्त्री शिष्टाचार-सम्पन्न पण्डित परिवारके थे। उनके पिता दादा-परदादा वेदोंके प्रसिद्ध पण्डित थे। वेंकटशास्त्रीजी का परिवार कविताका आकर था। उनके परदादा नरसकविने यामिनीपूर्णतिलक विलासमु और वेंकटेश्वर विलासमु नामक प्रबन्ध-काव्योंकी रचना की थी। इन दोनोंने प्रकाण्ड विद्वान् श्री चर्ल ब्रह्मय्य शास्त्रीजीके यहाँ व्याकरण शास्त्रका अध्ययन किया। संयोगसे सहाध्यायी बन और दोनों महानुभावोंका जीवन पर्यन्त अटूट संग बना रहा। ब्रह्मय्य शास्त्रीजीके पास आनसे पहले वेंकटशास्त्रीजीने धोंसी-बहुल मौलवी तेलुगु भाषा और साहित्यका अध्ययन किया। उसी समय वे थोड़ा-सा गाना-बजाना कुश्ती लड़ना तथा कविता करना भी सीख गए थे। श्री श्रीपाद कृष्णमूर्ति शास्त्री* के पास आपने तीन महीने तक 'कुमार सम्भव' के दो सर्ग पढ़े। एलामंचिके भगवान वेंकटेश्वर पर आपने एक शतक लिखना शुरू किया। उसमें प्रयुक्त कुछ व्याकरण विषयोंका अभाव न हो इसके कारण पाणिनीय व्याकरण पढ़नेके लिए आप काशीको चल पड़े। मार्गमें राघवाचार्य अनन्ताचार्य और सुरय्यके पास थोड़-थोड़े समय तक पढ़ते रहे। माँकी बीमारीके कारण कुछ समय तक आपकी पढ़ाई बन्द रही। अन्तमें आप ब्रह्मय्य शास्त्रीजीके पास आए। उस समय तिरुपति शास्त्री ब्रह्मय्यजीके पास अध्ययन कर रहे थे। वेंकटशास्त्रीजीमें कुछ और श्रद्धा अधिक थी जब कि तिरुपति शास्त्रीजी नई विषयोंकी देखी-अनदेखी कर देते थे। इन दोनोंका मेल सोनेमें सुगन्ध-सा सिद्ध हुआ। वेंकटशास्त्रीके सम्पर्कसे ही तिरुपति शास्त्रीजीको कविता करनेका अभ्यास हो गया था। इसीलिए वे एक स्थानपर कहते हैं —

चिततास्मीय अष्टावधान कविता विद्यापयोराशिसं
भूत शिष्योधुर वाङ्मयामृतरस प्रीतात्तिलाभ्य अमर
धृत रम्यप्रशिष्यकामांसकृत मति स्तोत्रमालाविभू
षितु मा वेंकटशास्त्री ने बोधकेश शिष्यस्वरूपम्मुनन्।

[अपने महान अष्टावधान कविता रूपी विद्याके लिए समुद्र समान सम्यक रूपसे सम्पन्न शिष्य भेदोंके वाङ्मयके अमृत रससे सन्तृप्त बन उनके आम्रके प्रसन्न बने रसिक श्रेष्ठों द्वारा किए गए स्तोत्ररूपी मालाओंसे विभूषित वेंकट शास्त्रीकी मैं शिष्य स्वरूपमें स्तुति करूँगा।]

विद्याध्ययनके समयसे ही दोनोंने मिलकर कविता करनेका अभ्यास किया। माता-पिताके एक न होनेपर भी दोनों विद्याके कारण ही भाई-भाई बन और समस्त रचनाएँ मिलकर ही करने लग गए। बोलकर रचयितिवेंकटेश्वरुलु नाम

---

* आन्ध्रके दूसरे राजकवि हैं, जिनकी मृत्यु ६१ में हुई। इन्होंने सौ से अधिक पुस्तकें लिखी हैं।

तिरुपति वेंकटीयमें (कोई एक भी लिखे तो वह रचना तिरुपति-वेंकटीय मानी जाएगी।) इस वचनको उन्होंने जीवन पर्यन्त निभाया। तिरुपति शास्त्रीके स्वर्गवास-के बाद लगभग तीस वर्ष तक वेंकट शास्त्री निरन्तर लिखते रहे पर वे सारी रचनाएँ दोनोंके नामपर हैं। ऐसे उदाहरण संसारके इतिहासमें विरले ही मिलते हैं।

अध्ययनके समाप्त होनेपर कुछ समय तक इस कवियुग्मने समग्र आन्ध्र देशको मानो अवधान-कविताके प्रवाहसे परिप्लावित कर दिया। कविताको पण्डितोंकी चहार दीवारीसे बाहर लाकर उसे जन-साधारण तक पहुँचाया। अवधान कलाका प्रदर्शन करते हुए वेंकटगिरि, मद्रास, आत्मकूर, वनपर्ति, विजयनगर, पिठापुरि, मुक्त्याल, बोब्बिलि आदि आन्ध्र देशके प्रसिद्ध संस्थानों (रियासतों) में जाकर, वहाँके शासकोंको अपनी प्रतिभा-व्युत्पत्तिसे प्रभावित कर, उनसे पुरस्कार प्राप्त किए। तदुपरान्त मछलीपट्टमके नागरिकोंके निमन्त्रणपर, वेंकटशास्त्री वहाँके हिन्दू हाइस्कूलमें लगभग तेरह वर्ष तक तेलुगुके अध्यापकके रूपमें कार्य करते रहे। उस समय यह नगर आन्ध्रके राजनैतिक सामाजिक और साहित्यिक जागरणका केन्द्र बना हुआ था। इस हाइस्कूलमें काम करते हुए, भाषाकी शिक्षाकी अपेक्षा उन्होंने कविताकी शिक्षा खूब दी। उनकी प्रेरणासे उत्साह प्राप्त कर, कविके रूपमें प्रसिद्धि प्राप्त करनेवालोंमें विश्वनाथ सत्यनारायण वेटूरि प्रभाकर शास्त्री वेलूरि शिवराम शास्त्री काटूरि वेंकटेश्वरराव पिंगलि लक्ष्मीकान्तम आदि प्रमुख हैं। तिरुपति शास्त्रीजी पोलवरमके जमींदार श्री कोच्चेर्लकोट वेंकट कृष्णाराव बहादुरजीके दरबारके विद्वान बन गए थे। वेंकट कृष्णारावजी प्राच्य एवं पाश्चात्य भाषाओंके विद्वान थे। इस प्रकारका आदर-सत्कार वे थोड़े ही दिनों तक पा सके थे कि काल पुरुष उन्हें उठा ले गया। दिवाकरके अस्तंगत होनेपर वेंकट शास्त्री इस प्रकार बिलख उठे—

नाकन्न जीवकम्मुन
मेकमु तनूबलमुन मेलमु हेच्चौ
जोकमुलुपुडु तिरुपति
नाकन्न मुन्दे येट्लु नाकमु मुट्टेन्।

[मेधाबलमें ही नहीं शारीरिक बलमें भी मुझसे कहीं अधिकशाली हैं। भावमें प्रथित तिरुपति शास्त्री मुझसे पहले ही कैसे स्वर्गको पहुँच गए।]

सन् १९१९ के बादसे सन् १९५० तक वेंकट शास्त्रीजीकी कलमसे लिखी गई सभी रचनाएँ दोनोंके नामपर ही प्रकाशित हैं।

सन् १९३१ में मछलीपट्टममें महान् वैभवके साथ श्री वेंकट शास्त्रीजीका षष्ठिपूर्ति-महोत्सव मनाया गया। उसके बाद श्री शास्त्रीजी कृष्णा नदीके किनारे विजयवाड़ामें बस गए और अन्त तक वहीं रहे।

देशके स्वतन्त्र होनेपर हमारी सरकारने भारतकी प्रत्येक भाषाके लिए एक राजकविकी नियुक्ति की। आन्ध्र देशमें सर्वप्रथम उस गौरवको पानेवाले श्री वेंकटशास्त्री ही थे। उन्हें पुरस्कृत करनेके लिए आन्ध्र और मद्रास सरकारने (तबतक मद्रासमे आन्ध्र प्रान्त नहीं बना था।) विजयवाड़ामें उपस्थित हो उस महाकवि एवं शतावधानीका सत्कार कर अपनको धन्य माना।

सन् १९५० की फरवरीकी १५ तारीखको शिवरात्रिके पर्वपर वेंकट शास्त्रीजी कैलासवासी हो गए।

रायलु युगमें नन्दि मल्लय्य और घण्ट सिंगय नामक दो कवियोंने मिलकर कविता की थी पर पता नहीं उन्होंने अवधान-विद्याका प्रवर्तन किया था नहीं। कहा जाता है कि वसुचरित्रके कर्ता रामराजभूषण दशकोंठनी कम सम्मान बातुरी युक्त थे। आधुनिक युगमें माडभूषि वेंकटाचार्य देवुलपल्लि बन्धु वेंकट रामकृष्ण कवि (अन्तिम दो कवियुग्म हैं) आदिने भी अवधान किए थे। पर तिरुपति वेंकटकवुलके समान इस विद्याको विख्यात करनेवाले नहीं थे। अवधानचर्य करावधान कविता सम्पत्ति से सम्पन्न कवियुग्म तिरुपति-वेंकट कवि ही थे। प्रारम्भमें वे तिरुपति वेंकटेश्वर (बालाजी) ही के नामसे प्रसिद्ध हुए थे।

अष्टावधान और शतावधान की प्रक्रियाओंका यहां थोड़ा परिचय दे देना असंगत नहीं होगा। शतावधान का अर्थ है सौ लोगोंको उनकी इच्छापर, (विषय और वृत्त) संस्कृतमें और तेलुगुमें क्रमसे सौ आधु पद्योंके प्रथम चरण मात्र सुनाना। सौ पद्योंको सुनानेके बाद उसी संख्यामेंसे या श्रोताओंकी इच्छाके अनुकूल फिर उन्ही पद्योंके पूरे चार चरण सुनाना पड़ता है। अष्टावधान में चार-पाँच लोगोंको आधु कविता सुनाना—किसीको किसी विषयपर पद्य समस्यापूर्ति निषेधाक्षरी व्यस्ताक्षरी दत्ताक्षरी आदि प्रकारके पद्य शास्त्र-चर्चा या आकाश पुराण घण्टियोंको गिनना शतरञ्ज आदि आठ कार्योंमें चित्तको एक ही समयमें एकाग्र करना। अन्तमें फिरसे सभी पद्य सुनाना। इस प्रकारके इन दो विद्याओंमें इस कवियुग्मने अपूर्व प्रतिभा दिखा प्रतिपक्षियोंसे भी प्रशंसा पाई। तिरुपति शास्त्रीका अप्रतिम पाण्डित्य और वेंकट शास्त्रीकी असाधारण मेधा मिलकर, इस कठिन कार्यको सुगम बना दिया। दिनभर, दिमागको इतना कर देनेवाले शतावधान अष्टावधानमें लग रहकर, रातमें देर तक विनोद कार्यक्रमोंमें भाग लेकर, मजेकी नींद सोकर, फिर दूसरे दिन सवेरे, कुछ खाए बिना ही अवधानके शप भागकी पूर्ति करनेके लिए तैयार रहनेवाले इस कवियुग्मको देख लोग चकित रह जाते थे। दोनोंके हृदय और मस्तिष्क एक-से काम करते थे। प्रौढ़ पण्डितों और प्रभुओंकी सभाओंमें ही नहीं बाल-पामर-गोष्ठियोंमें भी अपनी कविता चातुरीसे प्रशंसाएँ पाते थे। एक बार उन्होंने स्वयं कहा है :—

वनमें गए और वहाँ नारियलके वृक्षोंको ही प्रश्नकर्ता मानकर उन्होंने वहाँ शतावधान किया। इस शतावधानके बाद उन्हें यह आत्मविश्वास हो गया कि शतावधान तो क्या अब सहस्रावधान भी किया जा सकता है।

दूसरे दिन बहुत बड़ी सभा हुई। प्रश्न करनेवाले सौ पण्डित सामने बैठे हुए थे और उनके पीछे सैकड़ोंकी संख्यामें जनता बैठी हुई थी। सौ विषयोंपर दो-दो चरण कहते-कहते शाम हो गई। अब शेष दो चरणोंकी पूर्ति कैसे हो? कदाचित् यदि छोड़ दें तो ये कवि रातभरमें सोच लेंगे और कल कह देंगे अतः अवकाश नहीं देना चाहिए। तब सभी पण्डितोंने एक निर्णय किया कि सौ पद्योंको कह सुनानेकी आवश्यकता नहीं है क्रम छोड़कर किन्हीं दस पण्डितोंको उनके पद्य सुनाएँ तो ठीक रहेगा। उसके लिए भी ये युवक तैयार हो गए और दस छोड़कर, बत्तीस तीन सौ छप्पन इस तरह बिना किसी क्रमके ही पद्योंको इन्होंने सहज ही में सुना दिया। इसे देखकर सभी लोग दंग रह गए और देशके चारों कोनोंमें तिरुपति वेंकट-कवियोंकी अनुपम प्रतिभाकी बात फैल गई। अब बहुधा आन्ध्र प्रदेशके सभी बड़े नगरोंमें सभी संस्थाओंमें इन कवियोंने अष्टावधान और शतावधान किए। जहाँ भी गए विजयश्री इन्हींके पल्ले पड़ती थी। तिरुपति शास्त्री अपने पाण्डित्य और प्रतिभासे विरोधियोंको निरुत्तर कर देते तो वेंकट शास्त्री उदण्डता और समयस्फूर्तिसे विरोधियोंको मुँह-तोड़ जवाब देते। राजाओं और जमींदारोंने स्वागत-सत्कार किया है, वरन् चार गालियाँ देकर वे लोग बहुधा चल देते।

एन्नु नेमिकनार यन्वेषिव चौलक्यमिलिकनार स
न्मानमुलंदिनार बहुमानमुलंपडिनार के
ध्यानिनि लेक्कसेटुक निपारमविम्मिकयंबोनर्चि प्र
ख्यानिपुलंधु पेस्योनिकारलु मीर कवित्वधनंपकाक।

[कविता-सम्पत्तिके कारण आप (तिरुपति-वेंकट कवि द्वय) हाथीपर चढ़े धरणीपतियोंके पैर पकड़नेपर अनके अनेक सम्मान पाए, अनेक पुरस्कार प्राप्त किए, किसीकी परवाह न कर, निर्भय हो विभिन्न कर आपने प्रख्याति का नाम पाया।]

इनकी धारणाशक्तिसे अत्यधिक प्रभावित होकर श्रीमती एनी बीसेन्टने इस प्रकार लिखा है।

I have much pleasure in stating that I was present at the remarkable exhibition given by D Tirupti Shastry and Ch. Venkatasastry of the powers of memory they possess It entirely excelled anything I should have thought possible. Judging by ordinary

standards and in addition to feats of memory the Shastries showed great powers of improvising Verse in difficult metres and nimble wit in repartee.

( 28th Dec, 1893 Adayard, Madras )

आन्ध्र विश्वविद्यालयने वेंकट शास्त्रीजीको 'कलाप्रपूर्ण' की उपाधि प्रदानकर सम्मानित किया।

इस प्रकार [ अद्रु महाद्रिदु बेतपट्टणमु मध्यमु मद्रु देशमु ] ( उत्तर गंजामसे लेकर दक्षिण मद्रासके बीचके समस्त देशमें ) ] घूमकर, उड़ीसाके सीमावर्ती विजयनगर तक जाकर, अवधानोंके समाजमें ऊसर बने आन्ध्र-साहित्य-जगतको कविताकी अमृत-वर्षा-धाराओंसे पुलकित बना दिया हरा भरा बना दिया। अंग्रेजीके प्रभावसे और पण्डितोंकी पाण्डित्यपरिमासे सूखी-सी बनी आन्ध्र-कविता-कन्याको इन कवीश्वरोंने सुन्दर बना दिया।

इन अष्टावधान-शतावधानोंके अनेक प्रसंगोंपर होनेवाले वाद-विवादोंने इनकी कीर्तिको और भी फैलाया। ये अष्टावधान व शतावधान तिरुपति वेंकट कवियोंकी प्रतिभा-व्युत्पत्तिके ज्वलन्त उदाहरण हैं। किसीने ठीक ही कहा है कि तिरुपति-वेंकट कवियोंके काव्योंकी अपेक्षा उनके समयकी गाथाएं उनके मुक्तक उनकी वीरोक्तियाँ और चमत्कारपूर्ण सम्भाषणके नमूने ही देशमें रह जाएंगे।

तिरुपति-वेंकट कवियोंकी कविता प्राचीन कविताके लिए भरत वाक्य है तो नवीन कविताका नान्दी-पाठ है।" उनकी रचनाओंमें प्राचीन कविताकी पाण्डित्य-परिमाके साथ नवीन कविताका प्रसाद-गुणयुक्तता और सरलता दृष्टिगोचर होती है। पाण्डित्यकी अटवी (वन) से कविताका उद्धार कर, उसे जन सामान्य तक पहुँचानेवाले तिरुपति वेंकटेश्वर ही हैं।

तिरुपति कवियोंने काव्यके अतिरिक्त नाटक गद्य आलोचना और कथाएँ भी लिखी हैं।

बुद्ध चरितमु 'लक्षणा परिणयमु' 'एकादशीमाहात्म्यमु' श्रीनिवास विलासमु देवी भागवतमु पतिव्रता सुधीला पूर्वहरिश्चन्द्रमु" शिवलीलाएँ श्रवणानन्दमु पाणिगृहीता नानाराज सन्दर्शनमु ( मुक्तक संग्रह ) कथिक वर्षा आदि काव्य ग्रन्थ प्रसिद्ध हैं। कामेश्वरी शतक सुन्दर भक्ति शतक है।

'पाण्डव जननमु' पाण्डवप्रवासमु' पाण्डव-अश्वमेधमु पाण्डव-राजसूयमु' 'पाण्डव विजयमु' 'पाण्डव प्रवासमु' महाभारतके इतिवृत्तसे सम्बन्धित इन छह नाटकोंके अतिरिक्त मुद्राराक्षस मृच्छकटिक प्रभावती प्रद्युम्न का सुन्दर अनुवाद किया है। बाल रामायणमु भी एक सुन्दर अनुवाद है। एकवर्ड भट्टाभिषयमु

व्यसन विजयम्  रम्भाकामसम्  अनर्घराघवम्  'पण्डितराजम्' इन कवियोंके अन्य नाटक हैं।

पद्य ग्रन्थोंमें  विक्रमांक देव चरित्रम्  चन्द्र प्रभा चरित्रम्  हर्ष चरित्रम् मुख्य हैं। व्यावहारिक (बोलचालकी) भाषा * में लिखे गए अनेक संस्मरण 'कथल-गायल' के नामसे प्रकाशित किए जा रहे हैं जिनके अबतक पाँच भाग प्रकाशमें आए हैं।

गीरत्नम्  मुष्टूरितीम  गुंबका तृणीकरणम्  पत्रपुष्पा  छन्निग्रह आदि प्रतिपक्षियोंका खण्डन करते हुए लिखे गए ग्रन्थ हैं। शतावधानोंमें—उक्त समयमें कहे गए पद्योंको—भी कुछ का पुस्तक रूपमें प्रकाशन हुआ है।

पल्लेटूरुल्ल पट्टुदल्लु (ग्रामीणोंके हठ) नामसे ग्रामोंमें प्रचलित रूढ़ियों और अन्ध विश्वासोंका खण्डन करते हुए, व्यंग्य प्रधान प्रहसन किया है।

इन तेलुगु रचनाओंके अतिरिक्त  तिरुपति-वेंकट कवियोंने संस्कृतमें  धातु रत्नाकर  नामक राम कथा-चम्पू काव्य  शृंगार शृंगाटक  नामक छोटा-सा वीथी-रूपक  काशी शतक  नामक काव्य और कई अष्टक एवं स्तोत्र लिखे हैं।

श्री वेंकट शास्त्रीजीकी षष्टिपूर्ति महोत्सवके उपलक्ष्यमें श्री कस्तूरि-वेंकटेश्वर रावजीके सम्पादनमें  'तिरुपति-वेंकट कवियों' की लगभग सभी रचनाएँ आठ भागोंमें प्रकाशित हुई थीं।

महात्मा बुद्धके जीवनपर आधारित अंग्रेजी काव्य है 'Light of Asia'। उसपर आधारित  बुद्ध चरित्रम्  की रचना हुई जिसमें ६  ही पद्य थे। परन्तु बादमें अश्वघोषके  बुद्ध चरित  और लोमलकृत  बुद्धजन्म  में से कुछ श्लोकोंका अनुवादकर १  २ पद्योंका  बुद्ध चरित  नामक काव्य प्रकाशित हुआ। इस काव्यमें महात्माके जन्म तपस्या और धर्म प्रचारका सरस वर्णन किया गया है। इस काव्यका निम्न पद्य सुप्रसिद्ध है —

जननम्मुन् मरणम्मु जन्तुवुलकुन् स्वाभाविक म्मौरि के
श्लिनियस्थिलोने बुद्बुदमुलेनकलिगि तस्की। ऐदियेकाविधी
नन्नु पालेंडु प्रयोजनम्बुन् भुवनमन्दारम्मु, चेप्पुंत ना
निनि पुणुन् चिर्धकपि रायिकरचिन् जीविधि पिरुक्केने।

महाराज बृहत्सेनकी पुत्री लक्ष्मणाका श्रीकृष्णके साथ विवाहका वर्णन करनेवाला काव्य है  लक्ष्मणा परिणयम् । इसमें नारद प्रसंग और बीरका सन्देश

---

* व्याकरण-युक्त भाषाको  ग्रान्थिक (ग्रन्थोंमें उपयुक्त) भाषा  और व्याकरण नियम रहित बोलचालकी भाषाको  व्यावहारिक भाषा कहते हैं। आधुनिक कालमें आकर, व्यावहारिक भाषा की ओर झुकाव अधिक हो गया है।

मनोहर बन पड़े हैं। एकामाहात्म्य में एका नदीकी उत्पत्तिकारण स्वरूप एका नामक महामुनि और किम्मीर नामक राक्षसकी तपस्याका वर्णन है। श्री निवास-विलासमु संस्कृतके उसी नामके चम्पू काव्यका अनुवाद है जिसमें भगवान विष्णुके श्रीनिवास रूपमें अवतरित हो पद्मावती और अभिषेकु गंगाके साथ विवाह कर सात पर्वतोंपर, बालाजी बन रह जानेकी कथा है। देवी भागवतमु संस्कृतके देवी भागवत का अनुवाद है पर अनुवादके समय कवियोंने आन्ध्र महाभारत की शैलीको आदर्श मान रचना की है। पतिव्रता और सुशीला में दो पतिव्रता नारियोंकी कथाएँ हैं। मदनानन्दम् और पाणिगृहीता में परोक्ष रूपसे वेश्यागमनकी निन्दा करते हुए, दो विलासी पुरुषोंके जीवन-चित्र प्रस्तुत किए गए हैं। शृंगार रस प्रधान होते हुए भी नीति बोधकी रचनाएँ हैं। मदनानन्दम् का यह पद्य जनताकी जबानपर है —

धन म्र पोवुनु मानमा पोवुनु, निन्दा मीद पै बेसगु लो
नमुमातिबुर तस्लिदंड्रु, कुलमा चलेडु रम्मु, नु
तन मौर्यमु चल्लिनु, बन्धुगुण पस्तबोम्म निंदिंतुरो
मनमा! बोहिक मानुमाव विनुमा मरियाद पापाडुमा।

[धन तो चला जाएगा। मान तो बिगड़ जाएगा। सिरपर निन्दा नाच उठेगी। माता-पिता भी मनमें सन्देह करते रहेंगे। कुल-मर्यादा मिट जाएगी। नया आलस्य पैदा हो जाता है। जान-बूझकर सम्बन्धीजन निन्दा करते हैं। रे मन! मेरी बात सुना अब छोड़ दो इसे (वेश्यागमनको)। मेरी लाज बचाओ।]

नानाराजसन्दर्शनम् और कल्पूरमम्म (विविधा) में समय-समयपर और राजसभाओंमें कह गए और गढ़े गए पद्योंका संग्रह है। ये पद्य कवियोंकी प्रतिभा और समस्यापूर्तिके ज्वलन्त उदाहरण हैं।

आत्मकथा लिखनेकी प्रथाका प्रारम्भ पाश्चात्य प्रभावसे हुआ है। वीरेश-लिंगमजीने गद्यमें अपनी आत्मकथा लिखकर इसका प्रारम्भ किया तो उनसे पहले ही वेंकट शास्त्रीजीने जातक चर्या नामसे अपनी जीवनीको काव्यके रूपमें निबद्ध किया है। वे प्राचीनता और नवीनताके सम्मिश्रण हैं। अतः स्वयं अपनी कथा न कहकर ज्योतिषके अनुरूप अपने जीवनकी घटनाओंका वर्णन करते गए। जन्मके समय ग्रह-सम्पत्तिकी व्याख्याके रूपमें यह काव्य रचा गया है। इसकी प्राचीन रीति सर्वविषयमुनु जातकमुनिपम् प्रासम् वा कवियमुट अघटनुल [स्वयं कवि होकर वेंकय्या (वेंकटशास्त्री) न अन्य ही विषयको जातक के समान ऐसा लिखा मानों कोई दूसरा लिख रहा हो।] यह काव्य फलित ज्योतिषका अद्वितीय ग्रन्थ है और वेंकटशास्त्रीजीके ज्योतिष-शास्त्रके पाण्डित्यका अनुपम उदाहरण है।

कामेश्वरी शतकम् में समय-समयपर देवीके प्रति कहे गए पद्योंका संकलन है। इसमें कविकी अनन्य भक्ति और अचञ्चल आत्मविश्वासके दर्शन होते हैं।

चदुवुलिच्चितिवि चालिपुण्य वैभवमोसंगितिवि पुत्रसंततिन्
विभूतिन् मयिन्निषनो तनुगनुग्रहिनी वैशेषम्
विविधैश्वर्यमु लिच्चितिवि नीकडे विन्नवितु नी सन्निधिन्
कवियै युंड ननुग्रहिंपुमिदिये काम्यंबु कामेश्वरी।

[कविपोषिके जय! जय! तुमने योग्य वैभव दिया है। शिष्य समूहसे मुझे अनुगृहीत किया है। सन्तान भी दे रखी है। विविध ऐश्वर्य भी दिए हैं। हे माता! कामेश्वरी! अब मेरी इच्छा एक ही है। वह है तुम्हारे सान्निध्यमें कवि बना रहूँ। कृपा कर दो न माते!]

तिरुपति-वेंकट कवियोंकी रचनाओंमें गीरतम् एक विशिष्ट काव्य है। यह एक सुन्दर व्यंग्य ( Satire ) एवं मुक्तक रचना है। वेंकट शास्त्रीजीके किसी शिष्यके उन्हें गुरु न मानते हुए, उनकी निन्दा करनेपर यह काव्य रचा गया है। "अत्यन्त प्रशान्तचित्त भी शास्त्रीजीके अत्यन्त क्रुद्ध होनेपर उस आवेशके कारण अनायास ही उमड़ी हुई यह 'गीरत' की कविता आज तिरुपति-वेंकट-कवियोंकी रचनाओंमें विलक्षण बन आन्ध्र भारतीको अपूर्व रूपसे अलंकृत कर रही है।"

(श्री कादूरि-वेंकटेश्वरराव)

ग्रन्थके नामकी परिभाषा देते हुए कवि कहते हैं—

गीर्युगेषु रतास्ते वै गीरता परिकीर्तिता
तान्नुद्दिश्यकृतम् काव्यंगीरतम् परिचक्षते ॥

[निन्दाओंमें जिनकी आसक्ति है उन्हें गीरत कहते हैं। उन सज्जनोंको लक्ष्यमें रखकर लिखा गया काव्य गीरत कहलाता है।]

गीरतम् में अधिक प्रसंगवश गुरु शिष्या विग्रहारावना लोकाभिरामायणम् नामक चार भाग हैं। महाभारत के अनुरूप पर्व-विभाग किया गया है। पर्वोंका नामकरण निराला है। यथा मेकुविविम्पु पर्वमु (कीलें कसनेका पर्व) चप्पट्लु पर्वमु (ताली बजानेका पर्व आदि।)

गीरतम् के समान ही गुण्टूरिसीमा भी व्यंग्यात्मक रचना है। गीरतमुमें रामकृष्ण कवियुग्म× पर व्यंग्य किया गया है तो गुण्टूरिसीमा में कोप्परपु कवियुग्म* पर। इन काव्योंकी भाषा-शैली सरल और सरस हो बोलचालकी भाषाके समान ही है। कहीं-कहीं पाण्डित्य-प्रदर्शनके लिए प्रौढ़ शैलीमें लिखनेपर भी सहज

× श्रीकेटि वेंकटराम शास्त्री और वेलुल रामकृष्ण शास्त्री नामक दो कवि।

* कोप्परपु सुब्बाराव और पार्वतीशम।

अजन्त भाषा होनेके कारण तेलुगु भाषामें सहज-माधुर्य है। इसीसे मुग्ध होकर किसी विदेशी यात्रीने इस भाषाको Italian of the East कहा है। तेलुगु पद्य तो राग-लय संयुक्त हो सुस्वरमें गाया जा सकता है। आन्ध्र देशमें पद्य पठनकी एक विशिष्ट शैलीका प्रारम्भ किया तिरुपति-वेंकट कवियोंने। अवधानके समय जनताको मुग्ध रखनेका यह एक अच्छा साधन है। आजकल सभी पण्डित इसी शैलीका अनुकरण करते हैं। साठ सालके होनेपर भी वेंकट शास्त्रीका न तो स्वर माधुर्य ही कम पड़ा और न कलम ही धीमी हुई। षष्ठिपूर्ति महोत्सवके समयमें कविवर करुणश्री ( जन्धाल पापय्यशास्त्रीजी ) के पद्यमें यह भाव बड़ी सुन्दरताके साथ व्यक्त किया गया है।

तलमीरि मैं जुट्टु पलुचवाङ्गुचि गानि
पल्कु कम्मदनंबु पलुचवडदु,
नडकलो दडबाटु नोटतुने गानि
नुडुलको दडबाटु नुडुवदागु,
शारीर शक्तिमंदु जारि पुनदि गानि
आत्माशक्तियंदु जारलेदु,
ओडलिपै मुडुतलु वोडमुचुनदि गानि
कवितलो मुडुतल जाड लेदु,
परग नोक्कोक्क येडु पै बडुकोलदि
नीदु मुदुसुपुडमा नीदु कवित
यंतयंतकु ब्रायमुपेरुगुचुंडे
चित्रमिदियेरा ! सुकवितावित्करा !

[ सिरके बाल पकके पड़ गए पर बोलीकी मिठास तो पतली नहीं पड़ी। चालमें लड़खड़ाहट आ गई पर, बोलमें तो लड़खड़ानेका नाम तक नहीं। शारीरिक सामर्थ्य कम हो रही है पर आत्मा शक्ति ढीली नहीं पड़ी है। शरीरपर झुर्रियाँ पड़ रही हैं पर कवितामें कहीं बल नहीं दीख रहे हैं। एक-एक साल बढ़ते जानेपर, तुम्हारे बूढ़े बनते समय तुम्हारी कविता तो दिन-दिन युवती बनती जा रही है। हे सुकविताके चितेरे! यह कैसा विचित्र है? ]

आधुनिक सभ्यता और अंग्रेजी शिक्षासे वेंकट शास्त्रीको अत्यधिक घृणा थी। आधुनिकतापर उन्होंने कई चुभते व्यंग्य किए हैं —

सकलम्मुन् गोरिगिंचुकोंदुरयरा ! सन्यासुला ? कादु;
[ सब कुछ मुँड़वा लेते हैं पर संन्यासी तो नहीं हैं। ]
बोट्टुन्नपिलेनिमु फालमीदरयेमो ! मुण्डा ? कादु '

[ललाट भागपर थोड़ा-सा भी तिलक धारण नहीं करते पर विधवा तो नहीं है। ]

तेलुगु देश एवं तेलुगु भाषाके प्रति अनन्य अनुराग प्रकट करते हुए वेंकट शास्त्रीजी देवीसे इस प्रकार विनती करते हैं —

अननामाभमनुग्रहिंपु, मदि नी सन्ययमुकादेनि पै
जनमम्मंपुनु ना कोसंगुमेपुलो संगीतसाहित्यमुल
पनिलेदीपुदरंपु बोयपकुनी भाषांतरम्मुल

[हे माता! अन्न राहित्यसे अनुगृहीत करो। यह तुमसे नहीं हो सके तो अगले जन्ममें भी किसी तरह संगीत और साहित्य—ये दो विद्याएँ दे दो। पेट भरने मात्रके लिए दूसरी भाषाएँ नहीं चाहिए। ]

सन् १९३१ के माघ मासके अपने सम्पादकीयमें भारती (प्रसिद्ध तेलुगु साहित्यिक पत्र ) ने इस प्रकार अपनी श्रद्धाञ्जलि समर्पित की थी।

"१९ वीं सदीके अन्तिम चरणमें जीर्णप्राय बने आन्ध्र-कविता-साम्राज्यका उद्धार कर, देशभरमें अपनी विजय-पताकाओंको फहरानेवाले पण्डित और कवि सम्राट हैं शतावधानी श्री तिरुपति-वेंकट कवि। उनकी सरस रचना माधुर्यसे कविता स्त्रीयाँ नवीन अलंकारोंसे विभूषित नूतन-उत्साहसे सम्भरित हो नूतन पंक्तियोंसे सहृदयोंकी हृदय-रंगस्थलियोंपर लास्य करने लगी। आन्ध्र देशके कई व्यक्ति इन महान् विभूतियोंकी सेवा-शुश्रूषा कर, उनके अनुग्रहसे कवि और पण्डित हो प्रसिद्ध बने हैं। आज इस देशमें भी शतावधानियोंके शिष्यों एवं प्रशिष्योंकी संख्या बहुत अधिक है। इस प्रकार आन्ध्रवाणीको पुष्ट बना आन्ध्रोंको साहित्य और कविता-श्री से सम्पन्न करनेवाले गुरुपुरुष श्री तिरुपति-वेंकट कवियोंके पवित्र नाम आन्ध्रोंके लिए निरन्तर मनन और स्मरणके योग्य हैं।"

आन्ध्र जनताने उन्हें बाल-कलानिधि विद्वत्कवि बाल-सरस्वति विकवीन्द्रघटा-पञ्चानन [कवि-रूपी हाथियोंके गजसमूहके लिए सिंह समान] आदि उपाधियाँ देकर अपनेको धन्य बनाया है। आन्ध्र विश्वविद्यालयने कलाप्रपूर्ण की उपाधिसे सम्मानित किया है।

दोनों कवियोंकी जोड़ी ऐसी अनुपम थी कि देखनेवालोंको आश्चर्य होता था कि क्या दोनों एक हैं? या इनमेंसे कौन प्रतिभावान है? इस विचित्र सम्मेलनकी व्याख्या करते हुए वेंकट शास्त्रीजी कहते हैं —

तिरुपति वेंकटकवुलो मतिप्रतिभागरिमलु वेंकट
शास्त्रुलु वेंकटशर्मनि याख्यने वेरिलो या महत्त्वमुल
तिरुपति। तद्विवेकमु मिलिपुलु सैतमेयलेतिलु
तिरुपति वेंकटकवुल तेलुगु नाडकवनतुरे

[ तिरुपतिसे आया हो वेङ्कटशास्त्रीका यह अति प्रतिभाकी महिमा या वेंकटस्वरसे ही तिरुपति महिमान्वित हुआ हो। पर यह रहस्य तो देवता भी नहीं जानते। फिर पति-वेंकट कवियोंका यह साहस मुक्तकियोंको कविमानोंकी कहाँसे लभ्य होगा ! ]

ऐसा था उनका परस्परका सौहार्द !

अपने अवधानों एवं रचनाओं द्वारा एक अर्धशती तक समग्र आन्ध्र देशको प्रभावित किया है इस कवियुग्मने। प्राचीनता और नवीनताके सन्धि-स्थलपर खड़े हो इन कवियोंने कविताको लोकप्रिय बनाया है।

उधर अंग्रेजियतकी बाढ़ और इधर पण्डितोंके प्रौढ़-भाषाके पक्षपात के बीचमें पड़े निष्प्राण तेलुगु साहित्यको नव जीवन दे नव उत्साहसे भरनेवाले ये कवि मानों कालिदास और भवभूति ही हों।

इस प्रकार नव्य कवितावतरणके भगीरथ बन आन्ध्र साहित्यको एक अपूर्व दीप्तिसे प्रकाशमान बनानेवाले तिरुपति-वेंकट कवि तेलुगु साहित्यमें अजर अमर कीर्तिके पात्र हैं।

जयन्ति ते सुकृतिनो रससिद्धा कवीश्वराः।

[ तिरुपतिसे आया हो वेंकटेशको यह मति प्रतिभाकी महिमा या वेंकटेश्वरसे ही तिरुपति महिमान्वित हुआ हो। पर यह रहस्य तो देवता भी नहीं जानते। तिरुपति-वेंकट कवियोंका यह साहस कुकवियोंको कविमानियोंको कहांसे लभ्य होगा ! ]

ऐसा था उनका परस्परका सौहार्द !

अपने अवधानों एवं रचनाओं द्वारा एक अर्द्धशती तक समय आन्ध्र देशको प्रभावित किया है इस कवियुग्मने। प्राचीनता और नवीनताके सन्धि-स्थलपर खड़े हो इन कवियोंने कविताको लोकप्रिय बनाया है।

उधर अंग्रेजियतकी बाढ़ और इधर पण्डितोंके प्रौढ़-भाषाके पक्षपात के बीचमें पड़ पिसनेवाले तेलुगु साहित्यका नव जीवन दे नव उत्साहसे भरनेवाले य कवि मानों कालिदास और भवभूति ही हों।

इस प्रकार भव्य कविताम्बरमके नवीरत्न बन आन्ध्र साहित्यको एक अपूर्व दीप्तिसे प्रकाशमान बनानेवाले तिरुपति-वेंकट कवि तेलुगु साहित्यमें अमर अमर कीर्तिके पात्र है।

जयन्ति ते सुकृतिनो रससिद्धाः कवीश्वराः।

• • •

## १ बुद्ध-चरित्र (राई की कहानी)

स्वधर्म पद्धतिके अनुरूप तेजस्वी बिम्बसार, जनताकी प्रशंसाओंका पात्र हो राजगृह नामक नगरपर कुलीन राजाओंकी भांति, मन्त्रिगणसे राज्यकी सुस्थितिका परिचय पाते हुए शासन कर रहा था ॥१॥

उस राजगृहमें एक अफवाह उड़ी कि रत्नगिरिकी गुफाओंमें एक राजकुमार अपने राज्यको छोड़ भिक्षुकी तरह रहता है जो बड़ा ही महिमायुक्त है ॥२॥

एक अनाथ स्त्री उस नगरमें रहती थी, उसका एक पुत्र था। उपवनमें घूमते समय उसे सांपने डस लिया और वह मर गया। उसके मित्रोंने तुरन्त माताको इसकी खबर दी। वह इस महा दुःखके मारे—॥३॥

रोती-पीटती वहां गई जहां सांपके डसनसे विगतप्राण होकर बच्चा पड़ा था। हे मेरे कुलाधार! हे मेरे तनय! हाय! मुझे अकेली छोड़कर चल बसे! ऐसा कहकर वह बिलखने लगी ॥४॥

फिर दुरन्त चिन्ता भारको सह न सकनेके कारण उस बच्चेके शवपर गिरकर वह इस प्रकार विलाप करने लगी ॥५॥

हाय बिना किसी कष्टके सुखसे रहनेवाली मैंने पुत्रकी इच्छासे अनेक देवताओंकी पूजा कर लोकको प्रशंसा पाते हुए तुम्हें जन्म दिया। हाय पुत्र! यह कहांका कालसर्प महाभूतके सम था यमका जिसने निर्दय हो तुम्हारे महे शरीरको डस लिया ॥६॥

तोडि बालुरसो पुडि नेडु येमि
गेळिमै मुसवेळ लिसेल करचे
मट्टतडि पूस्तोट कणाचरवु ?
पामु पावडि मातोळिवामु गामि ॥७॥

कोवुकु कळेबरमु पयि
बडि पिट्टु केस्तोसि येवृनु पवलि गमगा
वडबाडुन बनुवेँचिरि
बडिबडि मा पिरुपोरुलु बावकमवुल् ॥८॥

गोमगोप नेवियो गोपुगुवु गेल् सा
    रिचि मार्गनुक मणिवुवार,
विषमु बो मनुवु विषवस्तुवुले यनु
    नूरि कस्केमु गवमूस्वार,
पनपममुलु वेक्वि पसर गिषेस्वीसि
    मुकुवेवुल नोंकिल पोमुवार,
पुरवैषसात्कु मरिगि मेषवनीर
मुलु वेक्वि गळमुन मोलकुवार,
मेवटि प्रायमु ! लेविपोमिल बवनु
मोरसस्कोस्लकु मेवबुल विरिचिकोमुवु
बुवबुट सविवु कमीव बुकिपिकोगुवु
मलुवास्नु मैरि तत्परमनमु ॥९॥

इट्समेडु बमेक प्रकारम्मुल विपनिवर्तमोपायम्मु लालोचिचि
योगर्वुडु मृतपुत्रयगु मायम्म गोवार्नु बुलेत मरि कोमवु ॥१०॥

ई नगरसमीपार
म्यानि शल्गिरिकवरोतरमुन म
म्यूमानुभावु बोम्क य
तीर्गुडुमाकतवतीप्रियडुन् ॥११॥

साथी बालकोंके साथ प्रेमके साथ फुलवारीमें खेलते समय, मुझे डसनेवाला वह साँप नहीं है बल्कि वह ता मेरे पूर्वजन्मका पाप ही है ।।७।।

पुत्रके शवपर गिरकर जोर-जोरसे रोनेवाली उस स्त्रीको देखनेके लिए, पड़ोसके लोग घबड़ाते हुए दौड़े आए ।।८।।

गुनगुनाते हुए, हाथ फैलाकर मार्जनमन्त्र पढ़नेवाले, विषकी दवा विष ही है कह दवा घिसकर, आँखोंमें लगानेवाले कुछ जंगली पत्ते लेकर रस निकालकर नाक-कानमें डालनेवाले नगरकी वैद्यशाला जा दवाईका पानी ला, गलेमें डालनेवाले अरे, कहाँके प्राण? वे तो कभीके उड़ गए।' कह आपसमें निराशा सूचक बातें करनेवाले, उस नगरके जन टपकते आँसू पोंछते हुए चले गए ।।९।।

इस प्रकार कुछ लोग कई प्रकारसे विष निकालनेके उपाय करते हुए मृतपुत्रवाली उस स्त्रीको सान्त्वना दे रहे थे तो कुछ लोगोंमे कहा —।।१०।।

इस नगरके समीपस्थ अरण्यमें रत्नगिरिकी कन्दराओंमें महानुभाव और अतीन्द्रिय यतीश्वर रहते हैं ।।११।।

उनके पास इस मृत देहको ले जाओ। वे दयालु महात्मा शाप देनेमें समर्थ हैं। पुत्रको जीवित करनेका यही उपाय है। तब वह उस प्रयत्नमें ॥१२॥

कन्धेपर मृत पुत्रके शवको रख उस भार-वहनसे शरीरके कांपनेपर, आँखोंसे आँसुओंकी धाराधार बहते हृदयका आश्चर्य और विषादसे भर बनेवाले स्वरमें 'हे पुत्र! पुत्र' कहते वृक्षोंकी छायाओंमेंसे होते हुए, दुःखभारसे दिलके टूटते-टूटते, वहाँ गई ॥१३॥

फूल-से उस नन्हे बच्चेको कन्धेपर रख आँसू बहानेवाली 'हाय मुझे यहाँ छोड़ कहाँ चले हो पुत्र! कह विलखनेवाली 'मेरे पापका फल ही सर्प बनकर तुम्हें डस गया रे मेरे लाल!' कह रोनेवाली उस निगोड़े भगवानका मैंने क्या बिगाड़ा?' कह बारम्बार भगवानको कोसनेवाली और हे वृक्षो! मेरे पुत्रको बचानेवाले पुण्य प्रकारका पता शीघ्र बता दो न! पूछनेवालीको सिद्धार्थने बड़े करुण भावसे देखा ॥१४॥

देखकर पूछा—'तुम कौन हो? किस कारणसे तुम्हारा पुत्र मरा? इस जंगलमें आनेका कारण क्या है?" वह और भी अधिक रोती हुई बोली ॥१५॥

'बच्चेको मगमें साँपने डस लिया। यह मेरा इकलौता पुत्र है। लोगोंने कहा कि इस गिरिपर मेरे बच्चेको जीवित कर सकनेवाला तपस्वी है' ॥१६॥

उसी महात्माके लिए मैं आई हूँ अगर जानते हो तो बता दो। पुत्रशोकसे दुखी और अपने पैरोंपर पड़नेवाली उस स्त्रीको देख मूलध्यानिरत उन्होंने कहा—॥१७॥

लोगोंने जिस तपस्वीकी बात तुमसे कही है वह मैं ही हूँ। मैं तुम्हारे अति सुन्दर सुशील पुत्रको पलभरमें जीवित कर सकूँगा। पर अपने गाँव जाकर थोड़ी-सी राई लाओ। पुत्रको इस धरतीपर लिटा दो। मैं तुम्हारे समान इसकी रक्षा करूँगा ॥१८॥

पर एक खास बात है। माता पिता, पति-पुत्रादिके मरणसे आपन्न न बननेवाले लोगोंके घरसे राई माँग लाना है!' सर्वार्थ सिद्धके वचनोंसे मसम अमन्द आनन्दके उत्पन्न करनेसे उस स्त्रीने पुत्रको भूमिपर लिटाकर फिर राजगृहके एक घरमें जाकर सारी हालत बतलाई तो उस घरकी सुहासिनम तनयोज्जीवनत्वरायमाणमानसा (तनयको पुनरुज्जीवित करनेकी उतावली रखनेवाली) उस स्त्रीसे कहा ॥१९॥

'जन्म और मरण तो जन्तुओं (जन्म लेनेवालों) के लिए स्वाभाविक है। कब किसके लिए सत्य है? सुख ही कहाँ है बिटिया! वर्षभर भी नहीं हुआ कि कुटाम और सुजनमन्दार, हट्टे-कट्टे पुत्रको निगलकर हृदयको पत्थर बनाकर जीती नहीं रही? ॥२०॥

राईकी क्या कमी है? जितनी चाहिए ले लो। तब उसने आँसुओंसे आँचलको भिगोते भिगोते उस मुहल्लेकी सब गृहिणियोंसे जा पूछा ॥२१॥

कन्नबिड्डकनेल्ल गंपपासोनरिचि
  यतिकिल परम निर्माम्युरीड्रु,
यारुष्यसव मर्तमु पेद्दनिड्रु र
  चडसिन पुरवृद्धमसुरीड्रु,
चिरकालमुमगु बच्चिन चूड्रु गोरूपोयि
  बन्तचे गुमु चूर्लेतरीड्रु,
बसिततम्मुन भारिकसिमसंसिन तस्कि
  चन्द्रु म कच्चु स्वतन्नुरीड्रु,

गानि येंदुनु चडगिन करमि चमकु
  बम्मु सिद्धार्थमु सोसुगुबार पुरमु
मसाडक गामरारेरि मातिकास्म
  शिशुमरणमु सवारि सुभिक्षपक्षेम ॥२२॥

तमकै यावल मिम्म
पु मडिगिन बेलेवि पुत्रशोकाग्नि रवि
स्येमु बापतमपोरी हृद
यनसकगुप्तापन श्रोफ्हतपूनमुन ॥२३॥

तम्रगरनिकेतनमुल
कोसिटिकि मरिमि सुतुनकोयप्रमनि या
पसुसु तामेप्रगु गा
कुम कुटुंबिमुल येवक मोकरमु मेमिन् ॥२४॥

सिम्नयमुगु राजपुत्राधिष्ठितंबगु मिरिकबरमुनकु वनि कनि
स्रोसिम कडचिन वृत्तांतमु वेम्पिम नातडक्कम मगुमु मम्म
गव मिटलनिटो ॥२५॥

समस्त सन्तानको गंगामें बहाकर, जीनेवाली अभागिनियाँ सायुज्यमें ही पतियोंके मरनेपर भी जीवित नारियाँ चिरकालके बाद आई गर्भके स्रावसे दुःखी स्त्रियाँ, बचपनमें ही काल-कवलित माता पिताओंके लिए बिलखनेवाली अनाथ नारियाँ पर नगरके चारों कोनों ऐसी कोई नहीं मिली जो सिद्धार्थके वचनानुसार राई दे सके और उसके शिशुके मरण रूपी दुःखके समुद्रको सुखा सके ॥२२॥

अपने लिए राई माँगनेवाली उस स्त्रीकी पुत्र-शोककी अग्निने नगरकी स्त्रियोंके हृदयोंमें सुप्त शोक अग्निको प्रज्वलित किया ॥२३॥

उस नगरके सभी घरोंमें जाकर, कभी विपद न होनेवाले गृहस्थोंके हायक औपम्यिकी यावना करनेपर उसे ऐसा कोई न दिखाई दिया ॥२४॥

खिन्न होकर वह स्त्री गिरिकन्दरामें रहनेवाले उस राज कुमारके पास गई और उसने उसे नमस्कार कर, सारा वृतान्त कह सुनाया तो वे मुस्कुराकर बोले ॥२५॥

'मरणंबु सब सामान्यंबु दुर्गंबु
    गांचनिवाव लोकमुन लेद,
निजमिवि यगुमाट मीयत मीकु गो
    चरमुगा मी मुक्ति सम्किपिनाव,
मीवुस हाकन भेवम्मुलकु पत
    मेहियो तेत्तिम्मय मेंचि मेनु,
बिरुगुलुभाव देम्मिपुटके प्राण
    मैनमु पिडुगु साहसमु कम्ब
टंबु बोधिवि पुरमनु कापे नपि
रतनमिरि सामुकुम्मव राजसुतुड
प्राणगति मतिपुबुमु ॥२६॥

———

मरण तो सर्वसाधारण है। दुखी न होनेवाले इस संसारमें कोई नहीं है। यह सच है। तुम्हें समझानेके लिए मैंने यह सब उपाय किया है। इस जैसे दारुण खेदोंके कारणको जाननेके लिए ही मैं इस तरह घूम रहा हूँ। जाननेके लिए जान भी देने तैयार हूँ। इस प्रकार समझा बुझाकर उसे भेज दिया और यथापूर्व रत्नगिरिकी कन्दराओंमें रहने लगा ॥२६॥

## १ बुद्ध चरित्र (नगर दर्शन)

फिर एसे समय देवता लोग वहाँ आकर उसे ही दर्शन देते हुए—॥१॥

'जन्म क्यों लिया? फिर कर क्या रहे हो? इस जगत्‌में अहिंसाको परिव्याप्त करो। राज्यपालन और इतर सुखोंमें मन न लगाकर, इन व्यर्थ विलासोंको छोड़कर शीघ्रही लोकका हित करो' ॥२॥

इस प्रकार प्रतिपदपर प्रतिबोधित करते वक्त संसारकी विक्षेपताओंको जानकर ही उसके उपकार करनेके प्रयत्नके लिए सिद्धार्थने एक दिन चित्रा नामक दासीसे पूछा। उसने कहा—'हे महात्मा! मुझ जैसी स्त्री उनका वर्णन क्या कर सकेगी? आप स्वयं जाकर देख लें तो सबकुछ मालूम हो जाएगा। उसने भी उचित समझकर 'चन्न' नामक सारथीको बुलाकर कहा—॥३॥

'सारे नगरको देख आना है रथ तैयार करो। सिद्धार्थकी आज्ञा मानकर, उसने शीघ्र गतिसे जा महाराजको इसकी सूचना दी ॥४॥

राजाने यह सुनकर सोचा कि यह पुत्रकी राज्यकी आकांक्षा है। उसने नगरको समलंकृत करनेकी घोषणा करवाई। नागरिकोंने भी राजाकी आज्ञाका मान नगरको खूब सजाया ॥५॥

गुरि्वर्वाड्ु गु पुष्परोगुमनु गुंटि
वाड्ु रिवतजनुमु मोक वस्तुमावि
गा गलगु बारसेय्योडगामि वीपु
लंनु गाम्पिंपनुड राजानतिव्वे ॥६॥

कनुसम्पनुवो गति वर्ग बुरमिद्सर्ककरिप, मा
वेमुडु वेर नायितमु वेयुडु, रामुतवर्त महुर्न
वुसनुवकसंगनग वूनतरोत्सवमोप्प मेगि कां
चे प्रस्तनुगत्नोडु विशेषमुसम्मविकेनुनदुसुमम् ॥७॥

इटसु कौंतवडि चौंकिचि मरवि स्वस्थानमुनकरिगि मुनवुडे ,
माष्टिनिघोषम्मुन मुखेममुमकु स्वप्नम्मुनम्टिसुकननम्मे ॥८॥

मनुडुनु मिमवापेबुसोम गमनु
मोकपताक वनिसम्मुन मोरगि मेक
वडिम पौवर सम्पासितवसु बामि
मोगि वमिरि तूर्पु विवकुनडुनु गर्वगि ॥९॥

वसिगघटापथमुन
नक्तगति वविगजम्मुसरगाय मर्मु
दसतगस्तोकि येम्गुन्
शिखिचुडु नैमिक वनिये सिद्धार्थुडुन् ॥१०॥

हृत्लोक माम्गु गडु स
स्वरमुनसागग जनु रयम्मुन बा मु
स्विरडै सिद्धार्थुडु सुं
दरमूर्ति मुखमुन वनियें वनयन्त वेसन् ॥११॥

सोवगु चित्रमुलैंमुमहुमनु दनर
गनवमयमुनु माणिक्य दर्पिनमुलुनु
मगु मरमुलोप्प नसर रपोपमोक्क
टोपरम्पेड माप्प पनुसकननजमुग ॥१२॥

राजाने आदेश दिया कि राजमार्गोंपर कहीं भी अन्धे कुष्ठ रोगी, लँगड़े, दरिद्री, दुःखी जन न दिखाई दें ।।६।।

इस प्रकार नगर नेत्रानन्दकर रूपसे सजाया गया। बेधक रथ तैयार कर लानपर, राजकुमारने पूर्व-उत्सवसे जगमगानेवाले नगरको मानव लोककी विशेषताओंपर ध्यान देते हुए देखा ।।७।।

इस प्रकार थोड़ी देरतक देख सिद्धार्थ फिर अपने महलमें आकर सुखसे रहने लगे। उस दिन रातको शुद्धोदनने एक स्वप्न देखा ।।८।।

सूर्य और इन्द्र धनुष्य युक्त एक पताकाके जमीनपर गिर पड़नेपर, कुछ संन्यासी जन उसे ले पूर्व दिशाकी ओर गए ।।९।।

दक्षिणके राजपथपर बेरोक टोक दस गज ही गये होंगे कि वहाँ कायवश प्रथम गजराजपर शासन बसाते उसपर चढ़कर सिद्धार्थ चलते बने ।।१०।।

चार घोड़ोंसे शीघ्र गतिसे खींचे जानेवाले रथपर सुस्थिरतासे बैठ सुन्दर आकारवाला सिद्धार्थ प्रसन्न होकर चल ।।११।।

सुन्दर चित्रोंसे युक्त किनारों और स्वर्ण-माणिक्य खचित आरास युक्त आश्चर्यप्रद एक रथ-चक्र दिखाई पड़ा ।।१२।।

